# विनोबा के विच

प्रस्तावना-लेखक

श्री महादेव देसाई

संपादक

वियोगी हरि

सर्वोदय साहित्य माला १०२वाँ ग्रन्थ

सस्ता साहित्य मण्डल, नई दिल्ली

शाखाएँ—दिल्ली : लखनऊ : इन्दौर : वर्धा : कलकत्ता : इलाहाबाद

दिसंबर १९४१ : २०००
जुलाई १९४२ : २०००

मूल्य

बारह आना

प्रकाशक,
मार्तण्ड उपाध्याय,
मंत्री, सस्ता साहित्य मण्डल,
कनाट सर्कस, नई दिल्ली

मुद्रक,
श्रीनाथदास अग्रवाल,
टाइम-टेबुल प्रेस,
बनारस

# निवेदन

श्री विनोबा जी के विचारो का पहला संस्करण हाथों-हाथ बिक गया, इससे मालूम होता है कि हिन्दी पाठको को ये विचार रुचते हैं। यह दूसरा सस्करण भी इसी आशा से प्रकाशित किया जा रहा है कि पाठक इसे उसी उत्साह से अपनावेंगे।

इस सस्करण मे कुछ लेख घट बढ़ गये है। जो कम किये गये है उन्हे आगे के भागों मे देने का विचार है।

इधर श्री विनोबा जी धारावाहिक रूप से लिख और बोल रहे हैं, हमारा इरादा है कि उनके चुने हुए नये पुराने सब लेख और भाषण कई भागों मे प्रकाशित किये जायँ। आशा है पाठक इन विचारो के प्रचार मे हमारी पूरी सहायता करेंगे।

पुस्तक का नाम 'विनोबा के विचार' होने पर भी पृष्ठो की शीर्षक पक्तियो पर गलती से 'मधुकर' नाम छपा है, जिससे यह भ्रम हो सकता है कि श्री विनोबा जी के मराठी मे 'मधुकर' नामक संग्रह मे के सब लेख इसमे हैं। पर ऐसा नही है। उसमे के कुछ और उसके सिवा लेख भी इसमे दिये गये है।

—प्रकाशक

# प्रस्तावना

प्रसिद्धि की जिनको कभी परवाह नहीं थीं उनको पूज्य गॉधीजी के सत्याग्रह ने असाधारण प्रसिद्धि दे दी। यह प्रसिद्धि मिल गई तो उससे भी जलकमलवत् निर्लिप्त रहने की शक्ति जितनी श्री विनोबा की है उतनी और किसीकी नहीं है। जिन विशेषताओ के लिए पूज्य गाधीजी ने उन्हे प्रथम सत्याग्रही की हैसियत से पसन्द किया, उन विशेषताओ को सब लोग समझ नहीं सके हैं ऐसी मुझे आशंका है। कई बड़े-बड़े सरकारी अफसरो ने मुझसे कहा कि जवाहरलालजी, भूलाभाई तो बडे नेता है। उनको कड़ी सजा देनी पड़ती है क्योकि उनका प्रभाव हजारो लोगो पर है। विनोबा तो Small fry—यानी अल्प जीव—हैं उनको गाधीजी ने बढाया है, उनके असर का सरकार को डर नहीं है। डर हो या न हो मि० एमरी ने भी अब श्री विनोबा का नाम अपने निवेदन मे दिया और उनका एक सच्चे दयाधर्मी के नाम से उल्लेख किया है।

विनोबा का प्रभाव आज नहीं, वर्षों के बाद लोग जानेगे। उनकी थोड़ी विशेषताओ का निर्देश करना मैं आवश्यक समझता हूँ। वे नैष्ठिक ब्रह्मचारी है; शायद वैसे नैष्ठिक ब्रह्मचारी और भी होगे। वे प्रखर विद्वान् है; वैसे प्रखर विद्वान् और भी है। उन्होने सादगी को वरण किया है, उनसे भी अधिक सादगी से रहनेवाले गॉधीजी के अनुयायियो मे कई हैं। वे रचनात्मक कार्य के महान् पुरस्कर्त्ता और दिन-रात उसीमें लगे रहनेवाले व्यक्ति हैं; ऐसे भी कुछ गाधी-मार्गानुगामी है। उनकी जैसी तेजस्वी बुद्धि-शक्तिवाले भी कई है। परन्तु उनमे कुछ और भी चीजे हैं, जो और किसीमे नहीं है। एक निश्चय किया, एक तत्त्व ग्रहण किया तो उसका उसी क्षण से अमल करना—उनका प्रथम पंक्ति का गुण है। उनका दूसरा गुण

निरंतर विकासशीलता का है। शायद ही हममें से कोई ऐसा हो जो कह सके कि मैं प्रतिक्षण विकास कर रहा हूँ। वापू को छोडकर यदि और किसीमें यह गुण मैंने देखा है तो विनोवा मे। इसलिए ४६ साल की उम्र में उन्होंने अरबी-जैसी कठिन भाषा का अभ्यास किया, कुरान-शरीफ का अनुष्ठान किया और उसके हाफिज बन गये हैं। वापू के कई बड़े अनुयायी ऐसे हैं जिनका प्रभाव जनता पर बहुत पड़ता है, पर वापू के शायद ही किसी अनुयायी ने सत्य-अहिंसा के पुजारी और कार्यरत सच्चे सेवक उतने पैदा किये हों जितने कि विनोवा ने पैदा किये हैं। "योगः कर्मसुकौशलम्" के अर्थ मे विनोवा सच्चे योगी हैं। उनके विचार, वाणी और आचार में जैसा एकराग है, वैसा एकराग बहुत कम लोगों मे होगा, इसलिए उनका जीवन एक मधुर संगीतमय है। "संचार करो सकल कर्मे शान्त तोमार छन्द" कविवर टैगोर की यह प्रार्थना शायद विनोवा पूर्वजन्म से करके आये हैं। ऐसे अनुयायी से गांधीजी और उनके सत्याग्रह की भी शोभा है।

उनके कुछ लेखो का यह संग्रह बड़ा उपयोगी होगा। उनकी मित-भाषिता, उनके विचार और वाणी का संयम और उनकी तत्त्वनिष्ठा का इस संग्रह मे पद-पद पर परिचय मिलेगा।

सेवाग्राम
२५-११-४०

महादेव ह० देसाई

# प्रथम सत्याग्रही विनोबा

श्री विनोबा भावे कौन है ? मैने उन्हे ही इस सत्याग्रह के लिए क्यो चुना ? और किसीको क्यो नहीं ? मेरे हिन्दुस्तान लौटने पर सन् १९१६ मे उन्होने कालिज छोड़ा था। वे संस्कृत के पण्डित है। उन्होने आश्रम मे शुरू से ही प्रवेश किया था। आश्रम के सबसे पहले सदस्यों मे से वे एक हैं। अपने संस्कृत के अध्ययन को आगे बढ़ाने के लिए वे एक वर्ष की छुट्टी लेकर चले गये। एक वर्ष के बाद ठीक उसी घड़ी, जब कि उन्होने एक वर्ष पहले आश्रम छोड़ा था, चुपचाप आश्रम मे फिर आ पहुँचे। मै तो भूल भी गया था कि उन्हे उस दिन आश्रम मे वापस पहुँचना था। वे आश्रम मे सब प्रकार की सेवा-प्रवृत्तियो—रसोई से लगाकर पाखाना-सफाई तक—मे हिस्सा ले चुके है। उनकी स्मरणशक्ति आश्चर्यजनक हैं। वे स्वभाव से ही अध्ययनशील है। पर अपने समय का ज्यादा-से-ज़्यादा हिस्सा वे कातने मे ही लगाते है, और उसमे ऐसे निष्णात हो गये है कि बहुत ही कम लोग उनकी तुलना मे रखे जा सकते है। उनका विश्वास है कि व्यापक कताई को सारे कार्यक्रम का केन्द्र बनाने से ही गॉवो की गरीबी दूर हो सकती है। स्वभाव से ही शिक्षक होने के कारण उन्होंने श्रीमती आशादेवी को दस्तकारी के द्वारा बुनियादी तालीम की योजना का विकास करने मे बहुत योग दिया है। श्री विनोबा ने कताई को बुनियादी दस्तकारी मानकर एक पुस्तक भी लिखी है। वह बिलकुल मौलिक चीज है।' उन्होंने हॅसी उडानेवालों को भी यह सिद्ध करके बता दिया है कि कताई एक ऐसी अच्छी दस्तकारी है कि जिसका उपयोग बुनियादी तालीम में बख़ूबी किया जा सकता है। तकली कातने मे तो उन्होंने क्रांति ही ला दी है, और उसके अन्दर छिपी हुई तमाम

शक्तियों की खोज निकाला है। हिन्दुस्तान मे हाथ-कताई मे इतनी सम्पूर्णता किसीने प्राप्त नहीं की जितनी कि उन्होंने की है।

उनके हृदय में छूआछूत की गंध तक नहीं है। साम्प्रदायिक एकता में उनका उतना ही विश्वास है जितना कि मेरा। इस्लामधर्म की खूबियों को समझने के लिए उन्होंने एक वर्ष तक कुरान-शरीफ का मूल अरबी में अध्ययन किया। इसके लिए उन्होंने अरबी भी पढ़ी। अपने पडोसी मुसल्मान भाइयो से अपना सजीव सम्पर्क बनाये रखने के लिए उन्होंने इसे आवश्यक समझा।

उनके पास उनके शिष्यो और कार्यकर्त्ताओ का एक ऐसा दल है, जो उनके इशारे पर हर तरह का बलिदान करने को तैयार है। एक युवक ने अपना जीवन कोढ़ियो की सेवा मे लगा दिया है। उसे इस काम के लिए तैयार करने का श्रेय श्री विनोबा को ही है। औषधियों का कुछ भी ज्ञान न होने पर भी अपने कार्य में अटल श्रद्धा होने के कारण उसने कुष्टरोग की चिकित्सा को पूरी तरह समझ लिया है। उसने उनकी सेवा के लिए कई चिकित्सा-घर खुलवा दिये हैं। उसके परिश्रम से सैकडों कोढ़ी अच्छे हो गये हैं। हाल ही मे उसने कुष्ठ-रोगियो के इलाज के सम्बन्ध में एक पुस्तिका मराठी मे लिखी है।

विनोबा कई वर्षों तक वर्धा के महिला-आश्रम के सचालक भी रहे हैं। दरिद्रनारायण की सेवा का प्रेम उन्हें वर्धा के पास के एक गॉव में खींच ले गया। अब तो वे वर्धा से पॉच मील दूर पौनार नामक गॉव में जा बसे हैं और वहाँ से उन्होंने अपने तैयार किये हुए शिष्यों के द्वारा गॉववालों के साथ सम्पर्क स्थापित कर लिया है। वे मानते हैं कि हिन्दुस्तान के लिए "राजनीतिक स्वतंत्रता" आवश्यक है। वे इतिहास के निष्पक्ष विद्वान हैं। उनका विश्वास है कि गाँववालों का रचनात्मक कार्यक्रम के बगैर सच्ची आजादी नहीं मिल सकती। और रचनात्मक

कार्यक्रम का केन्द्र है खादी। उनका विश्वास है कि चरखा अहिंसा का बहुत ही उपयुक्त बाह्य चिह्न है। उनके जीवन का तो वह एक अंग ही बन गया है। उन्होने पिछली सत्याग्रह की लड़ाइयो मे सक्रिय भाग लिया था। वे राजनीति के मंच पर कभी लोगों के सामने आये ही नहीं। कई साथियो की तरह उनका यह विश्वास है कि सविनय आज्ञाभंग के अनुसंधान मे शान्त रचनात्मक काम कही ज्यादा प्रभावकारी होता है, इसकी अपेक्षा कि जहॉ आगे ही राजनैतिक भाषणो का अखण्ड प्रवाह चल रहा है वहॉ जाकर और भाषण दिये जाये। उनका पूर्ण विश्वास है कि चरखे मे हार्दिक श्रद्धा रखे बिना और रचनात्मक कार्य मे सक्रिय भाग लिये बगैर अहिंसक प्रतिकार सम्भव नहीं।

श्री विनोबा युद्धमात्र के विरोधी है। परन्तु वे अपनी अन्तरात्मा की तरह उन दूसरो की अन्तरात्मा का भी उतना ही आदर करते हैं जो युद्धमात्र के विरोधी तो नही है, परन्तु जिनकी अन्तरात्मा इस वर्त्तमान युद्ध मे शरीक होने की अनुमति नही देती। अगरचे श्री विनोबा दोनो दलों के प्रतिनिधि के तौर पर है, यह हो सकता है कि सिर्फ हाल के इस युद्ध मे विरोध करनेवाले दल का खास एक और प्रतिनिधि चुनने की मुझे आवश्यकता लगे।

मो० क० गांधी

'हरिजन-सेवक' से ]

## गांधी-साहित्य

| | | |
|---|---|---|
| १. | आत्मकथा | ॥), १), १॥) |
| २. | दक्षिण अफ्रिका का सत्याग्रह | १॥) |
| ३. | अनीति की राहपर | ॥=) |
| ४. | स्वदेशी और ग्रामोद्योग | ॥) |
| ५. | ब्रह्मचर्य | ॥) |
| ६. | युद्ध और अहिंसा | ॥।) |
| ७. | गीताबोध | =) |
| ८. | मंगल प्रभात | -) |
| ९. | अनासक्तियोग | =) |
| १०. | सत्याग्रह : क्यों, कब और कैसे? | ≡) |
| ११. | रचनात्मक कार्यक्रम | =) |

सस्ता साहित्य मण्डल,
नई दिल्ली

# विषय-सूची

## पहला-खंड

### मधुकर

# दूसरा-खंड

## अन्य विचार

: १ :

# बूढ़ा तर्क ❀

ज़्यादा उम्रवाले को अपने यहाँ बूढा कहते है। इस देश मे आज-कल ऐसे बूढ़े बहुत कम मिलते है। हम लोगो की जिन्दगी का औसत २४ वर्ष का पडता है। कहते है विलायत वगैरह देशो मे इससे दूना है। इसलिए वहाँ बूढ़े बहुत मिलते है।

लेकिन अपने यहाँ वैसे बूढ़ो की चाहे कमी हो, पर एक और तरह के बूढो की तो बहुतायत ही है। वह किस तरह के है ? किसी विद्वान् ने कहा है कि नयी चीज सीखने की आशा जिसने छोड़ दी वह बूढा है। ऐसे बूढे अपने यहाँ जहाँ देखिए मिल जायेगे। बचपन मे नसीब से जो पल्ले पड़ गया, पड़ गया। फिर जरा बड़े होकर कोई पेशा पकड़ लेने पर तो कोई चीज सीखने को कहिए तो उनसे कुछ नहीं होने का। इस जड़ता ने पढ़-अनपढ दोनो मे मुद्दतो की गुलामी के कारण घर-सा कर लिया है। पढे हुओ मे मात्रा कुछ अधिक ही है, कम नहीं।

एक बार एक राष्ट्रीय पाठशाला के शिक्षक को मैंने स्वाभाविक रूप से समझाया कि "अजी, तुम थोडी-सी हिन्दी सीख लो। हिन्दी को हम राष्ट्रीय भाषा मानते है, तो राष्ट्रीय पाठशाला मे हिन्दी की शिक्षा को स्थान होना चाहिए। और हिन्दी कोई कठिन भाषा नहीं है, सहज है (और इसी कारण वह राष्ट्रभाषा बन सकी है)। गर्मी की छुट्टी मे हिन्दी

---

❀ स्मरण रहे यह लेख मराठी से अनुवादित है और विनोबा जी महाराष्ट्रीय हैं।

भाषा आसानी से सीखी जा सकेगी। तुम सीख लो तो फिर अपने यहाँ के लड़कों को भी थोड़ी हिन्दी सिखा दी जायेगी।" इसपर उसकी ओर से सीधा जवाब मिला, "आप जो कहते हैं वह ठीक है। हिन्दी कोई वैसी भाषा नहीं है। पर अब मुझसे कोई नयी चीज सीखने का पचड़ा पार नहीं लगेगा। मुझे जो कुछ आता है उससे आप जी चाहे जितना काम ले लीजिए। पर नया सीखने के लिए तो क्षमा ही कीजिए। सीखते-सीखते नाकों दम हो गया!" बेचारा जिन्दगी से भी 'नकदम' जान पड़ा। इसका नाम है 'बूढ़ा'।

यह तो हुई सीधी हिन्दी सीखने की बात। अगर कोई ज़रा आगे बढ़कर कहे कि "हिन्दू-मुस्लिम-एकता दृढ़ करनी हो तो दोनो को एक-दूसरे को अच्छी तरह जान लेना चाहिए। इससे बहुत सी नासमझी अपने-आप दूर हो जायेगी। इसके लिए देव-नागरी लिपि के साथ-साथ राष्ट्रीय पाठशालाओं में उर्दू लिपि भी सिखाई जानी चाहिए। और यह करने के लिए पहले शिक्षकों को वह लिपि सीख लेनी चाहिए।" फिर तो हद ही हो जायेगी। "अजी साहब, मुसलमानों की सारी बातें उल्टी होती हैं। हम चोटी रखते हैं, वह कटवाते हैं। हम दाढ़ी साफ कराते हैं, वह दाढ़ी रखाते हैं। यही बात उनकी लिपि की भी बतलाते हैं। हम बाईं ओर से दाहिनी तरफ लिखते हैं तो वह दाहिनी तरफ़ से बाईं ओर! ऐसी लिपि हम कैसे सीख सकते हैं?" यह उनका जवाब है। यह काल्पनिक नहीं है, एक सज्जन से प्रत्यक्ष मिला हुआ है। मुसलमानों के बारे में उनका कथन मजाक में वैसा हो गया, अन्यथा वह उनके मन के भाव नहीं थे। मन की बात इतनी ही थी कि "नया नहीं सीखना।"

और अगर सूत कातने को कह दिया? फिर तो पूछिए ही नहीं। "पहले तो वक्त ही बहुत कम मिलता है। और वक्त अगर ज्यों त्यों करके निकाला भी, तो आजतक ऐसा काम कभी किया नहीं तो अब

कैसे होगा ?" यहाँ से शुरूआत होगी। "जो आजतक नहीं हुआ वह आगे भी नहीं होने का।" यह बूढा तर्क है। मालूम नही इन बूढ़ो को यह क्यों नहो समझ पड़ता कि जो आजतक नही हुई ऐसी बहुत-सी बाते आगे होनेवाली है। आजतक मेरे लडके का ब्याह नही हुआ वह आगे होने को है, यह मेरी समझ मे आता है, लेकिन अबतक मेरे हाथ से सूत नहीं कता वह आगे कतने को है, यह मेरी समझ मे क्यो नहीं आता ? इसका जवाब साफ है। अबतक हमने स्वराज नहीं पाया है वह आगे पाना है, यह हमारे ध्यान में न होने की वजह से। और इसीके साथ अबतक मै मरा नहीं तो भी आगे मरना है, बल्कि अबतक मैं मरा नहीं इसीलिए आगे मरना है, इस बात को बिसर जाने की वजह से।

मेरे मनीराम, आजतक मै मरा नही इससे आगे नही मरना है, ऐसे बूढे तर्क का आसरा मत लो, नही तो फँसोगे।

: २ :

# त्याग और दान

एक आदमी ने ईमानदारी का व्यवहार रखकर पैसा कमाया और उससे अपनी कुटुम्ब-रूपी गाडी सुख-चैन से चलाता है। बाल-बच्चो पर उसे ममता है; देह के लिए आसक्ति है। स्वभावतः पैसे पर उसका सारा दार-मदार है। दिवाली नजदीक आते ही वह अपना तलपट सावधानी से बनाता है और यह देखकर कि सब मिलाकर खर्च जमा के अन्दर है और उससे 'पूँजी' कुछ बढ़ी ही है, उसे खुशी होती है। बड़े समारोह से और उतने ही भक्तिभाव से भी वह लक्ष्मीजी की पूजा करता है। उसे द्रव्य का लोभ है, फिर भी नाम या परोपकार का उसे बड़ा खयाल है। उसे विश्वास है कि दान-धर्म के लिए—इसीमें देश को भी ले लीजिए—खर्च किया हुआ धन ब्याज-समेत वापस मिल जाता है। इसलिए इस काम में वह मुक्तहस्त होकर खर्च करता है। अपने आस-पास के गरीबों को उसका इस तरह सहारा रहता है जिस तरह छोटे बच्चो को अपनी माँ का।

दूसरे एक आदमी ने इसी तरह सचाई से पैसा कमाया था। लेकिन उससे उसे खुशी न होती थी। उसने एक बार बाग के लिए कुआँ खुदवाया। कुआँ बहुत गहरा था। उसमें से थोड़ी-सी मिट्टी, कुछ छर्री और बहुत-से पत्थर निकले। कुआँ जितना गहरा था, इन चीजों का ढेर भी उतना ही ऊँचा लग गया। मन-ही-मन वह सोचने लगा, "मेरी तिजोरी में भी ऐसा ही एक टीला लगा हुआ है, उसी अनुपात से किसी और जगह कोई गड्ढा तो नहीं पड़ गया होगा?" ज़रा गहरे जाकर सोचा और वह चौंक उठा। यह कुआँ तो उसका गुरु बन गया। कुएँ से उसे जो

कसौटी मिली उसपर उसने अपनी सचाई घिसकर देखी, वह खरी नहीं उतरी। इस विचार ने उसपर अपना प्रभुत्व जमा लिया कि 'व्यापारिक सचाई' की रक्षा मैंने की है जरूर, फिर भी इस बालू की बुनियाद पर मेरा मकान कबतक ठहर सकेगा ? अन्त मे पत्थर, मिट्टी और मानिक-मोतियो मे उसे कोई फर्क़ नही दिखाई दिया। यह सोचकर कि फ़ुज़ूल का कूड़ा-कचरा भरकर रखने से क्या लाभ, वह एक दिन सवेरे उठा और अपनी सारी सम्पत्ति गधे पर लादकर गगा ले गया। "माँ, मेरा पाप धो डाल !" कहकर उसने वह सारी कमाई गंगा माता के अचल मे डाल दी। स्नान करके बेचारे ने उससे छुटकारा पाया। उससे कोई पूछता, "सम्पत्ति का तब दान ही क्यो न कर दिया ?" तो जवाब देता, "दान करते समय 'पात्र' को भी तो देखना पड़ता है न ? अपात्र को दान देने से धर्म के बदले अधर्म होने का डर जो रहता है। मुझे गंगा का बना-बनाया 'पात्र' मिल गया, वहीं मैंने दान कर दिया। इससे भी संक्षेप मे वह कहता है, "कूड़े-कचरे का भी कही दान किया जाता है ?" उसका अन्तिम उत्तर है 'मौन'। इस तरह उसके सम्पत्ति-त्याग से उसके सब यार-दोस्तो ने उसका परित्याग कर दिया।

पहली मिसाल दान की है, दूसरी त्याग की। आज पहली मिसाल जिस तरह दिल मे पैठ जाती है उस तरह दूसरी नही। लेकिन यह हमारी कमजोरी है। इसीलिए शास्त्रकारो ने भी दान की महिमा कलियुग के लिए कही है। 'कलियुग' मानी क्या ? कलियुग मानी हृदय की कमजोरी। दुर्बल हृदय द्रव्य के लोभ से बिल्कुल नही छूट सकता। इसलिए उसके मन की उडान अधिक-से-अधिक दान तक ही जा सकती है। त्याग तक वह पहुँच ही नहीं सकती। लोभी मन के लिए त्याग की कल्पना भी असह्य होती है। इसलिए उसके सामने शास्त्रकारो ने दान के ही गुण गाये है।

त्याग तो बिलकुल 'मूले कुठारः' करनेवाला है। दान ऊपर-ही-ऊपर से कोंपलें नोचने जैसा है। त्याग पीने की दवा है; दान सिर पर लगाने की सोंठ है। त्याग में अन्याय के प्रति चिढ है; दान में नामवरी का लालच है। त्याग से पाप का मूलधन चुकता है; और दान से पाप का व्याज। त्याग का स्वभाव दयापूर्ण है; दान का ममतापूर्ण। धर्म दोनो ही है। त्याग का निवास धर्म के शिखर पर है; दान का उसकी तलहटी मे।

पुराने ज़माने मे आदमी और घोडा अलग-अलग रहते थे। कोई किसी के अधीन न था। एक बार आदमी को एक ज़रूरी काम आ पड़ा। उसने थोडी देर के लिए घोडे से उसकी पीठ किराये पर मॉगी। घोड़े ने भी पड़ोसी-धर्म की सुध कर आदमी का कहना स्वीकार कर लिया। आदमी ने कहा, "लेकिन तेरी पीठ पर मै यों नहीं बैठ सकता; तू लगाम लगाने देगा तभी मैं बैठ सकूँगा।" लगाम लगाकर मनुष्य उसपर सवार हो गया, और घोड़े ने भी उसका काम बजा दिया। अब करार के मुताबिक घोड़े की पीठ खाली करनी चाहिए, पर आदमी को लोभ न छोड़ सका। वह कहता है, "देख भाई, तेरी यह पीठ तो मुझसे छोडी नहीं जाती। हॉ, तूने मेरी खिदमत की है (और आगे भी करेगा) इसे मैं कभी न भूलूँगा। इसके बदले मे मै तेरी खिदमत करूँगा, तेरे लिए घुड़साल बनाऊँगा, तुझे दाना-घास दूँगा, पानी पिलाऊँगा, खरहरा करूँगा, जो कहेगा वह करूँगा, पर छोड़ने की बात मुझसे मत कहना।" घोड़ा बेचारा कर ही क्या सकता था? जोर से हिनहिनाकर उसने अपनी शिकायत भगवान् के दरबार में पेश की। घोड़ा त्याग चाहता था; आदमी दान की बातें कर रहा था। हे भलेमानस, कम-से-कम अपना करार तो पूरा होने दे!

: ३ :

# कृष्ण-भक्ति का रोग

'दुनिया पैदा करें' ब्रह्माजी की यह इच्छा हुई। इसके अनुसार कारबार शुरू होनेवाला ही था कि कौन जाने कैसे उनके मन मे आया कि, 'अपने काम मे भला-बुरा बतानेवाला कोई रहे तो बडा मजा रहेगा, इसलिए आरंभ मे उन्होने एक तेज-तर्रार टीकाकार गढा। और उसे यह अख्तियार दिया कि अब मै जो कुछ गढूंगा उसकी जॉच का काम तुम्हारे सिपुर्द है। इतनी तैयारी के बाद ब्रह्माजी ने अपना कारखाना चालू किया। ब्रह्माजी एक-एक चीज बनाते जाते और टीकाकार उसकी चूक दिखाकर अपनी उपयोगिता सिद्ध करता जाता। टीकाकार की जॉच के सामने कोई चीज 'बे-ऐब' ठहर ही न पाती। "हाथी ऊपर नही देख पाता, ऊँट ऊपर ही देखता है। गदहे मे तेजी नहीं है, बंदर मे शान्ति नही है।" यो टीकाकार ने अपनी टीका के तीर छोडने शुरू किये। ब्रह्माजी की बुद्धि चकरा गयी। फिर भी उन्होने एक आखिरी कोशिश करने की ठानी और अपनी सारी कारीगरी खर्च करके 'मनुष्य' गढ़ा। टीकाकार उसे निरखने लगा। अन्त मे एक चूक निकाल ही दी। "इसकी छाती मे एक खिड़की होनी चाहिए थी, जिसमे इसके विचार सब समझ पाते।" ब्रह्माजी बोले,—"तुझे रचा यही मेरी एक चूक हुई, अब मै तुझे शकरजी के सिपुर्द करता हूँ।"

यह एक पुरानी कहानी कही पढी थी। इसके बारे मे शंका करने की सिर्फ एक ही जगह है। वह यह कि कहानी के वर्णन के अनुसार टीकाकार शकरजी के सिपुर्द हुआ नही दीखता। शायद ब्रह्मा

जी को उनपर रहम आ गया हो, या शंकरजी ने उसपर अपनी शक्ति न आजमायी हो। चाहे जैसे हो, इतना सच है कि आज उसकी जाति बहुत फैली हुई पायी जाती है। गुलामी के जमाने मे कर्तृत्व बाकी न रह जाने पर वक्तव्य को मौका मिलता है। काम की बात खतम हुई कि बात का काम! और बोलना ही है तो नित्य नये विषय कहाँ से खोजे जायं? इसलिए एक सनातन विषय चुन लिया गया— "निन्दा-स्तुति जन की; वार्ता वधू-धन की।" पर निन्दा-स्तुति मे भी तो कुछ बाट-बखरा रहना चाहिए। निन्दा अर्थात् पर-निन्दा और स्तुति अर्थात् आत्म-स्तुति। ब्रह्माजी ने टीकाकार को भला-बुरा देखने को तैनात किया था। उसने अपना अच्छा देखा; ब्रह्माजी का बुरा देखा। मनुष्य के मन की रचना कुछ ऐसी चमत्कारी है कि दूसरे के दोष उसको जैसे उभरे हुए साफ दिखाई देते हैं वैसे गुण नहीं दिखाई देते। संस्कृत में 'विश्व-गुणादर्श-चंपू' नाम का एक काव्य है। वेंकटाचारी नाम के एक दाक्षिणात्य पंडित ने लिखा है। उसमे कल्पना है कि कृशानु और विभावसु नाम के दो गंधर्व विमान मे बैठकर फिरते हैं, और जो कुछ उनकी नजरों के सामने आता है उसकी चर्चा करते रहते हैं। कृशानु दोष-द्रष्टा है; विभावसु गुण-ग्राहक है। दोनों अपनी-अपनी दृष्टि मे वर्णन करते हैं। गुणादर्श अर्थात् 'गुणों का दर्पण' इस काव्य का नाम रखकर कवि ने अपना निर्णायक मत विभावसु के पक्ष में दिया है। तथापि सारे वर्णन के रंग-ढंग का ठाट कुछ ऐसा है कि अन्त मे पाठक के मन पर कृशानु के मत की छाप पड़ती है। गुण लेने के इरादे से लिखी हुई चीज की तो यह दशा है। फिर दोष देखने की वृत्ति होती तो क्या हाल होता?

चन्द्र की भाँति प्रत्येक वस्तु के शुक्लपक्ष और कृष्णपक्ष होते हैं। इसलिए छिद्रान्वेषी मन के यथेच्छ विचरने में कोई बाधा पड़नेवाली नहीं

है। 'सूर्य दिन मे दिवाली करता है तो रात को तो अंधेरा ही देता है' इतना कहने भर से उस सारी दिवाली की होली हो जायगी। उसमे भी अवगुण ही लेने का नियम बना लिया जाय तो दो दिनो मे एक रात न दिखकर एक दिन के मुकाबले मे दो राते दिखाई देगी। फिर अग्नि की ज्योति की ओर ध्यान न जाकर धुएँ से अग्नि का अनुमान करनेवाले न्याय शास्त्र का निर्माण होगा। भगवान् ने यह सब मौजे गीता मे बतलायी है। अग्नि का धुआ, सूर्य की रात अथवा चंद्र का कृष्ण-पक्ष देखनेवाले 'कृष्ण-भक्तो' का उन्होने स्वतत्र वर्ग रक्खा है। दिन मे आँखे बन्द की तो अँधेरा और रात को आँखे खोली तो अँधेरा—स्थितप्रज्ञ की इस रीति के अनुसार इन लोगो का कार्य-क्रम है। पर भगवान् ने स्थितप्रज्ञ के लिए मोक्ष बतलाया है, और इनके लिए बडी-से-बड़ी दुर्गति। पर इतना होने पर भी यह सप्रदाय छुतहे रोग की तरह बढ रहा है। पुतली के काली होने या काले रग मे आकर्षण अधिक होने की वजह से काला पक्ष जैसा हमारी आँखो मे खुबता है वैसा उज्ज्वल पक्ष नहीं खुबता। ऐसी स्थिति मे यह साम्प्रदायिक रोग किसी औषधि से अच्छा होगा, यह जान रखना जरूरी है।

पहली दवा है चित्त मे धँसी हुई इस 'कृष्ण-भक्ति' को बाहरी कृष्ण के दर्शन न कराएँ, अन्दरूनी कृष्ण दिखाएँ। लोगो की कालिख देखने की आदी निगाह को मन के भीतर का कालापन दिखाएँ। विश्व के गुण-दोष जाँच कर देखने वाला मनुष्य बहुधा खुद को निर्दोष मान बैठता है। उसका यह भ्रम दूर होनेपर उसकी परीक्षा की नगी तलवार अपने-आप भुथरी पड़ जाती है। बायबिल के 'नये करार' मे इस बारे मे एक सुन्दर प्रसग का उल्लेख है—एक बहन से कोई बुरा काम बन गया। पंच लोग बैठे जाच और इन्साफ़ के लिए। कहना न होगा कि काफ़ी तादाद मे तमाशाई भी जुट गये थे। पर उस बहन के सद्भाग्य से

भगवान ईसा भी वहाँ पधार गये थे। पंचो ने हुक्म सुनाया। "इस बहन ने भारी कुसूर किया है। सब लोग पत्थरो से मार-मारकर उसे मार डाले।" फैसला सुनते ही लोगों के हाथ खुजाने लगे और अड़ोस-पड़ोस के ढेले थर-थर काँपने लगे। भगवान ईसा के मन मे उन ढेलों पर करुणा उत्पन्न हुई। उन्होने खड़े होकर सबको एक ही बात कही—'जिसका मन बिल्कुल साफ़ हो वह पहला ढेला मारे' जमात ज़रा देर के लिए ठिठक गयी। फिर धीरे-धीरे वहाँ से एक-एक आदमी खिसकने लगा। अन्त मे वह अभागी बहन और भगवान ईसा यह दो ही रह गये। उन्होंने उसे थोडा समझाया और प्रेम का सदेश दिया। यह कहानी हमेशा ध्यान में रखनी चाहिए।

बुरा जो देखन मैं चला बुरा न दीखा कोय।
जो घट खोजा आपना मुझ-सा बुरा न कोय॥

दूसरी दवा है मौन। दूसरे के दोष दिखें ही नहीं इसके लिए यह पहली दवा हैं। निगाह के फेर मे दोष दिखने के बाद यह दूसरी दवा खास तरह से उपयोगी है। इस से मन भीतर-ही-भीतर तड़फड़ायेगा। दो-चार दिन नींद भी कम पड़ जायगी। पर आखिर में थककर मन शात हो जायगा। तानाजी के गिर जाने पर मावलों के पीठ दिखाने के रंग दिखाई पड़ने लगे। तब जिस रस्सी की मदद से वह गढ पर चढे थे और जिसकी मदद से अब वह उतरने का प्रयत्न करनेवाले थे वह रस्सी ही सूर्याजी ने काट डाली। "वह रस्सी मैंने सिरे से काट दी है" सूर्याजी के इस एक वाक्य ने लोगों में निराशा की वीरश्री पैदा कर दी और गढ़ सर हो गया। रस्सी काट डालने का तत्त्वज्ञान बहुत ही महत्त्व का है। इसपर अलग से लिखने की जरूरत है। इस वक्त तो इतने से ही मतलब है कि मौन रस्सी काट देने जैसा काम कर देता है। 'दूसरे के दोष देखना भूल जा, नहीं तो बैठ कर तड़फड़ाता रह', मन पर यह नौबत आ

जाती है। और यह हुआ नही कि सारा मार्ग सरल हो जाता है। कारण, जिसको जीना है उसके लिए बहुत समयतक तड़फडाते बैठना सुविधाजनक नही होता।

तीसरी दवा है कर्मयोग मे मग्न हो रहना। जैसे आज सूत कातना अकेला ही ऐसा उद्योग है कि छोटे-बडे सब को काफ़ी हो सकता है, वैसे ही कर्म-योग एक ही ऐसा योग है जिसकी सर्वसाधारण के लिए बेखटके सिफारिश की जा सकती है। किंबहुना, सूत कातना ही आज का कर्म-योग है।

यह सूत कातने का कर्म-योग स्वीकार किया कि लोक-निंदा करते रहने के लिए फुर्सत ही नही रहती। जैसे किसान अन्न के दाने-दाने की असली कीमत समझता है वैसे ही सूत कातनेवाले को एक-एक क्षण के महत्त्व का पता चलता है। "क्षणभर भी खाली न जाने दे" समर्थ की यह सूचना अथवा "क्षणार्ध भी व्यर्थ न खो" नारद का यह निदन जो कहता है वह सूत कातते हुए अक्षरशः ध्यान मे आता है। कर्म-योग का सामर्थ्य अद्भुत है, उसपर जितना जोर दिया जाय थोड़ा है। यह मात्रा अनेक रोगो पर लागू है, पर जिस रोग की उपाय-योजना इस समय जारी है उसपर उसका अद्भुत गुण अनुभव मे उतरा हुआ है।

: ४ :

# कवि के गुण

एक सज्जन का सवाल है कि आजकल हमारे समाज में पहले की तरह कवि क्यों नहीं होते ? उत्तर, आजकल कवि के गुणों का अभाव है। वे गुण कौन-से हैं ? आइए, उनपर विचार करें।

कवि वह है जो अपने मन का स्वामी हो। जिसने मन पर विजय प्राप्त नहीं की वह ईश्वर की सृष्टि का रहस्य नहीं समझ सकता। काव्य क्या है ? सृष्टि का ही नाम काव्य है। जबतक मन को नहीं जीता, राग-द्वेष शान्त नहीं होते, तबतक मनुष्य इन्द्रियों का गुलाम ही बना रहता है। इन्द्रियों के गुलाम को ईश्वर की सृष्टि कैसे दिखाई देगी ? वह बेचारा तो तुच्छ विषय-सुख ही में उलझा रहेगा। ईश्वरीय सृष्टि विषय-सुख से परे है। जबतक इससे परे की सृष्टि का दर्शन नहीं होगा तबतक कवि बनना असम्भव है। सूरदास के चक्षु उनकी इच्छा के विरुद्ध विषयों की ओर दौड़ते थे। उनको फोड़कर अन्ध होने पर उन्हें काव्य का दर्शन हुआ। बालक ध्रुव के घोर तपश्चर्या द्वारा इन्द्रियों को वश में करने पर भगवान् ने अपने काव्यमय शंख से उनका कण्ठ स्पर्श किया और इस स्पर्श के होते ही उस अज्ञान बालक के मुख से साक्षात् वेदवाणी का रहस्य प्रकट करनेवाला अद्भुत काव्य प्रकट हुआ। तुकाराम ने जब शरीर, इन्द्रिय और मन को पूर्ण रूप से भग किया तभी तो महाराष्ट्र को अभंग-वाणी का लाभ मिला। मनोनिग्रह के प्रयत्न में जब शरीर पर दीमकों का घर बन गया तभी उसमें से आदिकाव्य का उदय हुआ।

आज तो हम इन्द्रियो की सेवा के हाथ बिक गये है। यही सबब है कि हमारे समाज मे आज कवि पैदा नही होते।

समुद्र जैसे सब नदियो को अपने उदर मे स्थान देता है उसी प्रकार समस्त ब्रह्माण्ड को अपने प्रेम से ढकने की जितनी व्यापक बुद्धि कवि की होनी चाहिए। पत्थर मे ईश्वर के दर्शन करना काव्य का ही काम है। इसके लिए व्यापक प्रेम की आवश्यकता है। ज्ञानेश्वर महाराज भैंसे की आवाज मे भी वेद श्रवण कर सके इसीलिए वह कवि है। वर्षा होने लगने पर मेढको को टर्राता देखकर वशिष्ठ को जान पडा कि परमात्मा की कृपा की वर्षा से कृतकृत्य हुए सत्पुरुष ही इन मेढको के रूप मे अपने आनन्दोद्गार प्रकट कर रहे है, और इसपर उन्होने भक्ति-भाव से मेढको की स्तुति की। यह ऋग्वेद मे 'मडूक-स्तुति' के नाम से प्रसिद्ध है। अपनी प्रेम-वृत्ति का रग चढाकर कवि सृष्टि की ओर देखता है। तभी उसका हृदय सृष्टि-दर्शन से नाचता है। माता के हृदय मे अपनी संतान के प्रति प्रेम होने के कारण उसे देखकर उसके स्तनो मे दूध उमड पड़ता है। वैसे ही सकल चराचर सृष्टि के प्रति कवि का मन प्रेम से भरा होता है, इससे उसके दर्शन हुए कि वह पागल हो जाता है। उसकी वाणी से काव्य की धारा बह निकलती है। वह रोक नही पाता। हममे ऐसा व्यापक प्रेम नही। सृष्टि के प्रति उदार बुद्धि नही। पुत्र-कलत्र-गृहादि से परे हमारा प्रेम नही गया है। फिर 'वृक्ष, लता और बनचर हमारे कुटुम्बी है' यह काव्य हमे कहाँ से सूझे!

कवि को सारी सृष्टि को आत्मिक प्रेम से आच्छादित कर देना चाहिए। वैसे ही उसे सृष्टि के वैभव से अपनी आत्मा को सजाना चाहिए। वृक्ष, लता और वनचर मे उसे आत्म-दर्शन होना चाहिए। साथ ही, आत्मा मे वृक्ष, लता, वनचर का अनुभव करना भी आना चाहिए। विश्व आत्मरूप है इतना ही नही बल्कि आत्मा विश्वरूप है,

यह कवि को दिखाई देना चाहिए। पूर्णिमा के चन्द्र से उसके हृदय-समुद्र मे ज्वार आना ही चाहिए, किन्तु पूर्णिमा के अभाव मे उसके हृदय मे भाटा न होना चाहिए। अमावास्या के गाढ़ अन्धकार मे आकाश के घनपटल से आच्छादित होने पर भी चन्द्रदर्शन का आनन्द उसे पाना चाहिए। जिसका आनन्द बाहरी जगत् मे मर्यादित है वह कवि नहीं है। कवि आत्मनिष्ठ होता है। कवि स्वयंभू होता है। पामर दुनिया विषय-सुख मे झूमती है, कवि आत्मानन्द मे डोलता है। लोग भोजन का आनन्द लेते हैं, कवि आनन्द का भोजन लेता है। कवि संयम का सयम है और तदर्थ स्वतन्त्रता की स्वतन्त्रता है। टेनिसन ने बहते झरने में आत्मा का अमरत्व देखा, कारण अमरत्व का बहता झरना उसे अपनी आत्मा मे दिखाई दिया था। कवि विश्व-सम्राट् होता है, कारण वह हृदय-सम्राट् होता है। कवि को जाग्रति में महाविष्णु की योगनिद्रा के स्वप्न सामने होते हैं, और स्वप्न मे जाग्रत नारायण की जगत्-रचना देखने को मिलती है। कवि के हृदय में सृष्टि का सारा वैभव एकत्र रहता है। हमारे हृदय मे भूख का ज्ञान भरा हुआ है और मुख में भीख की भाषा। जहाँ इतना ज्ञान भी अभी जाग्रत नहीं हुआ कि मैं स्वतन्त्र हूँ अथवा मनुष्य हूँ वहाँ आत्मनिष्ठ काव्य-प्रतिभा की आशा नहीं की जा सकती।

यह सभी मानते हैं कि कवि में 'लोक हृदय को यथावत् संप्रकाशित' करने का सामर्थ्य होना चाहिए, किन्तु लोगों को इस बात का भान नहीं होता कि सत्य-निष्ठा इस सामर्थ्य का मूलाधार है। सत्यपूत वाणी से अमोघ वीर्य (वीरता) उत्पन्न होता है। "जो सत्य होगा वही बोलूँगा," इस नैष्ठिक सत्याचरण के फलस्वरूप ऐसा अद्भुत सामर्थ्य प्रकट होता है कि "जो बोलूँगा वही सत्य होगा।" भवभूति ने ऋषियों के काव्य-कौशल का वर्णन किया है कि "ऋषि पहले बोलते जाते और पीछे से उनके

अर्थ प्रवेश करता।" इसका कारण है ऋषि की सत्यनिष्ठा। "समूलो वा एष परिशुष्यति योऽनृतमभिवदति। तस्मान्नार्हाम्यनृतं वक्तुम्"।—जो असत्य बोलता है वह समूल शुष्क हो जाता है अतएव मुझे असत्य नही बोलना चाहिए। प्रश्नोपनिषद् में ऋषि ने ऐसी चिन्ता प्रदर्शित की है। जाज्वल्य सत्यनिष्ठा मे से काव्य का जन्म होता है। वाल्मीकि ने पहले रामायण लिखी थी, बाद को राम ने आचरण किया। वाल्मीकि सत्यमूर्त्ति थे अतः राम को उनका काव्य सत्य करने को मजबूर होना पडा। और वाल्मीकि के राम भी कैसे थे—"द्विः शरं नाभिसंधत्ते रामो द्विर्नाभिभाषते।"—राम दुबारा बाण नहीं छोड़ते और न दो बात बोलते है। आदिकवि की काव्य-प्रतिभा को सत्य का आधार था। इसीसे उनके ललाट पर अमरत्व का लेख लिखा गया। सृष्टि के गूढ़ रहस्य अथवा समाज-हृदय की सूक्ष्म भावना व्यक्त कर दिखाने का सामर्थ्य चाहते हो तो सत्यपूत बोलना चाहिए। हूबहू वर्णन करने की शक्ति एक प्रकार की सिद्धि है। कवि वाचा-सिद्ध होता है, कारण वह वाचा-शुद्ध होता है। हमारी वाचा शुद्ध नहीं है। असत्य को हम चला लेते है, इतना ही नही सत्य हमे चुभता है। ऐसी हमारी दीन दशा है। इसलिए कवि का उदय नही होता।

कवि की दृष्टि शाश्वत काल की ओर रहनी चाहिए। अनन्त काल की ओर नज़र हुए विना भवितव्यता पर का परदा नही हटता। प्रत्यक्ष से अन्ध हुई बुद्धि को सनातन सत्य गोचर नही होता। सुकरात को विष का प्याला पिलानेवाले तर्क को सुकरात मर्त्य दिखाई दिया। "मनुष्य मर्त्य है और सुकरात मनुष्य है, इसलिए सुकरात मर्त्य है।" इससे आगे की कल्पना उस टुटपुँजिए तर्क को न सूझी, लेकिन विष-प्राशन के दिन आत्मा की सत्ता के सम्बन्ध मे प्रवचन करनेवाले सुकरात को परे का भविष्य स्पष्ट दिखाई देता था। भवितव्यता के उदर मे सत्य की जय को छिपा हुआ वह देख रहा था। इस वजह से वह वर्तमान युग के विषय

में वैराग्य था। ऐसी उदासीन वृत्ति हृदय मे पैदा हुए बिना कवि-हृदय का निर्माण नहीं हो सकता। संसार में सब रस करुणरस के पैरो पर लोटनेवाले हैं, यह बात समाज के चित्त पर गड़ा देने का भवभूति ने बराबर प्रयत्न किया। पर तत्कालीन विषय-लोलुप उन्मत्त समाज को वह भाया या मनाया नहीं। उसने भवभूति को ही फेक दिया। पर कवि ने अपनी भाषा न छोडी। कारण शाश्वत काल पर उसे भरोसा था। शाश्वत काल पर नजर रखने की हमारी हिम्मत नहीं होती। चारों तरफ़ से घिरा हुआ दिल जैसे हताश होकर आस-पास देखना छोड़ देता है और बैठ जाता है घुटने मोडकर, वैसे ही हमारी विषय-मस्त बुद्धि को भावी काल को देख सकना असंभव हो जाता है। "को जाने कल की? आज जो मिले वह भोग लो" इस भीरु वृत्ति मे काव्य की आशा नहीं हो सकती।

ईशावास्योपनिषद् मे लिखित ब्रह्मपरक मन्त्र में यही अर्थ बताया गया है—

कविर्मनीषी परिभूः स्वयंभू।

याथातथ्यतोऽर्थान् व्यदधात् शाश्वतीभ्यः समाभ्यः।

अर्थ—कवि (१) मन का स्वामी, (२) विश्व-प्रेम से भरा हुआ, (३) आत्मनिष्ठ, (४) यथार्थभाषी और (५) शाश्वत काल पर दृष्टि रखनेवाला होता है।

मनन के लिए निम्न अर्थ सुझाता हूँ—

(१) मन का स्वामित्व=ब्रह्मचर्य (२) विश्व-प्रेम=अहिंसा (३) आत्मनिष्ठता=अस्तेय (४) यथार्थभाषित्व=सत्य (५) शाश्वत काल पर दृष्टि=अपरिग्रह।

: ५ :

# साक्षर या सार्थक

किसी आदमी के घर मे बहुत-सी शीशियाँ भरी धरी हो तो हमे ज़रूर ख़याल होगा कि यह आदमी प्रायः रोगी रहता होगा। पर किसी के घर मे बहुत-सी पोथियाँ पड़ी दीखे तो हम उसे सयाना समझेंगे। यह अन्याय नही है क्या? आरोग्य का यह पहला आदेश है कि लाइलाज हुए बिना शीशी का व्यवहार न करना। वैसे ही जहाँतक सम्भव हो पोथी मे आँखे न गडाना कहिए या आँखो मे पोथी न गडाना, यह सयानपन का पहला आदेश है। शीशी को हम रोगी शरीर का चिह्न मानते हैं। पोथी को भी—फिर वह सासारिक पोथी हो, चाहे पारमार्थिक पोथी हो—रोगी मन का चिह्न मानना चाहिए।

सदियाँ हो गयीं जिनके सयानपन की सुगन्ध आज भी दुनिया मे फैली हुई है उनका लक्ष्य जीवन को साक्षर करने के बजाय सार्थक करने की ओर ही था। साक्षर जीवन निरर्थक हो सकता है, इसके उदाहरण वर्तमान सुशिक्षित समाज मे बिना ढूँढे मिल जायेंगे। इसके विपरीत निर-क्षर जीवन भी सार्थक हो सकता है, इसके अनेक उदाहरण इतिहास ने देखे है। बहुत बार 'सु'-शिक्षित और 'अ'-शिक्षित इनके जीवन की तुलना करते हुए 'अक्षराणामकारोऽस्मि' गीता के इस वचन मे कहे अनु-सार 'सु' के बजाय 'अ' ही पसन्द करने लायक जान पडता है।

पुस्तक मे अक्षर होते हैं। इसलिए पुस्तक की सगति से जीवन को

सार्थक करने की आशा व्यर्थ है। "बातो की कढी और बातो का ही भात खाकर पेट भरा है किसीका" यह सवाल मार्मिक है। कवि के कथनानुसार पोथी का कुआँ डुबाता भी नहीं और पोथी की नैया तारती भी नहीं। 'अश्व' मानी 'घोडा' यह कोश मे लिखा है। बच्चों को लगता है 'अश्व' शब्द का अर्थ कोश में लिखा है। पर यह सच नहीं है। 'अश्व' शब्द का अर्थ कोश के बाहर तबेले मे बँधा खड़ा है। उसका कोश में समाना सम्भव नहीं। 'अश्व' मानी 'घोडा' यह कोश का वाक्य इतना ही बतलाता है कि, "अश्व शब्द का वही अर्थ है जो घोडा शब्द का अर्थ है"। वह है क्या सो तबेले में जाकर देखो। कोश मे सिर्फ पर्याय शब्द दिया रहता है। पुस्तक में अर्थ नहीं रहता। अर्थ सृष्टि मे रहता है। जब यह बात अक्ल मे आयेगी तभी सच्चे ज्ञान की चाट लगेगी।

जिसने जप की कल्पना ढूँढ़ निकाली उसका एक उद्देश था साक्षरत्व को संक्षिप्त रूप देना। जब साक्षरत्व को बिल्कुल ही भूँकते देखा तो उसके मुँह पर जप का टुकडा डाल दिया कि बेचारे का भूँकना बन्द हो जायगा और जीवन सार्थक करने के प्रयत्न को वक्त मिल जायगा, यह उसका भीतरी भाव है। वाल्मीकि ने शतकोटि रामायण लिखी। उसे लूटने के लिए देव, दानव और मानव के बीच झगडा शुरू हुआ। झगडा मिटता न देखकर शंकरजी पंच चुने गये। उन्होंने तीनो को तेंतीस-तेंतीस करोड़ श्लोक बाँट दिये। एक करोड बचे। यों उत्तरोत्तर बाँटते-बाँटते अन्त में एक श्लोक बच रहा। रामायण के श्लोक अनुष्टुप् छंद के हैं। अनुष्टुप् छंद के अक्षर होते हैं बत्तीस। शंकरजी ने उनमें से दस-दस अक्षर तीनों को बाँट दिये। बाकी रहे दो अक्षर। वह कौन-से? 'रा-म'। शंकरजी ने वह दोनों अक्षर बँटवारे की मजदूरी के नाम पर खुद ले लिये। शंकरजी ने अपना साक्षरत्व दो अक्षरों में खतम कर दिया; तभी तो देव, दानव और मानव कोई भी उनके ज्ञान की बराबरी न कर सका। संतों ने भी

साहित्य का सारा सार राम नाम मे ला धरा है; पर इस अभागे पामर नर को यह नही सूझता।

संतो ने रामायण को दो अक्षरो मे समाप्त किया। ऋषियो ने वेदों को एक ही अक्षर मे ला लपेटा। साक्षर होने की हवस नही छूटती तो 'ॐ'कार का जप करो, बस। इतने से काम न चले तो उपनिषदो मे नन्हा माण्डूक्य-उपनिषद् पढ़ो। फिर भी वासना रह जाय तो दशोपनिषद् देखो। इस मतलब का एक वाक्य मुक्तिकोपनिषद् मे आया है। उससे ऋषि का इरादा साफ जाहिर होता है। पर ऋषि का यह कहना नहीं है कि एक अक्षर का भी जप करना ही चाहिए। एक वा अनेक अक्षर घोखने मे जीवन की सार्थकता नही है। वेदो के अक्षर पोथी मे मिलते हैं, अर्थ जीवन मे खोजना है। तुकाराम का कहना है कि उन्हे संस्कृत सीखे बिना ही वेदों का अर्थ आ गया था। इस कथन पर आजतक किसी ने आपत्ति नही की। शंकराचार्य ने आठवे वर्ष मे वेदाभ्यास पूरा कर लिया, इससे एक शिष्य को बड़ा आश्चर्य हुआ। उसने किसी गुरु से पूछा, "महाराज, आठ वर्ष की उम्र में आचार्य ने वेदाभ्यास कैसे पूरा कर लिया?" गुरु ने गभीरता से उत्तर दिया, "आचार्य की बुद्धि बचपन मे उतनी तीव्र नही थी, इसीसे उन्हे आठ वर्ष लगे।"

एक आदमी दवा खाते-खाते घबरा गया। क्योकि ज्यो-ज्यो दवा की मर्ज बढ़ता गया। अन्त में किसीकी सलाह से उसने खेत मे काम शुरू किया। उससे नीरोग होकर थोडे ही दिनो मे हृष्ट-पुष्ट हो गया। अनुभव से सिद्ध हुई यह आरोग्य-साधना वह लोगो को बतलाने लगा। किसी के हाथ मे शीशी देखी कि बड़े जोश से कहता "शीशी से कुछ होने-जाने को नहीं; हाथ मे कुदाल लो तो चगे हो जाओगे।" लोग कहते,—"तुम शीशियाँ पी-पी कर तृप्त हो गये हो और हमे आये हो मना करने?" दुनिया का हाल ही यह है। दूसरे के अनुभव से सयानपन सीखने की

मनुष्य को इच्छा नहीं होती। उसे स्वतन्त्र अनुभव चाहिए, स्वतन्त्र ठोकर चाहिए। मैं कहता हूँ कि "पोथियों से कुछ फायदा नहीं है। फ़िजूल पोथियों में मत्था न मारो"; तो वह कहता है, "हाँ, तुम तो पोथियाँ पढ़ चुके हो और हमें उपदेश करने आये हो!" "हाँ, मैं पोथियाँ पढ़ चुका, पर तुमसे कहता हूँ तुम मत चूको।" वह कहता है "मुझे अनुभव चाहिए"—"ठीक है। लो अनुभव। ठोकर खाने का स्वातन्त्र्य तुम्हारा जन्मसिद्ध अधिकार है।" इतिहास के अनुभवों से हम सबक नहीं लेते। इसीसे इतिहास की पुनरावृत्ति होती है। हम इतिहास की कदर करें तो इतिहास से आगे बढ़ जायें। इतिहास की कीमत न लगाने से उसकी कीमत घटती जा रही है; पर जब इस ओर ध्यान जाय तब ठीक है।

: ६ क :

# दो शर्तें

स्वराज्य का आन्दोलन अवतक प्रायः शहरो मे ही चलता था। पर अब धीरे-धीरे लोगो के ध्यान मे आने लगा है कि गॉव मे काम करना चाहिए। पर गावो मे जाने का मतलब है ग्रामीण बनना। शिक्षण किसलिए ? 'उत्तम नागरिक बनने को', ऐसा हम आजतक कहते आये हैं या अग्रेजी विद्या हमसे वैसा कहलाती रही है। पर 'नागरिक' उर्फ शहराती आदमी बनना, शिक्षण का यह सिद्धान्त स्वराज्य के काम मे नही आनेवाला है। यह बात ध्यान मे रखनी जरूरी है। हमे समझना चाहिए कि ग्रामीण बनने का शिक्षण ही सच्चा शिक्षण है। उसी की पाये पर स्वराज्य की इमारत बनेगी।

गॉव मे जाना चाहिए यह तो समझ मे आने लगा है, पर ग्रामीण बनना चाहिए यह आज भी मन मे बैठा नही है। यह वैसी ही बात है कि झोपड़ी मे तो जाना है पर ऊँट से उतरना नही है। अभी यह समझना बाकी है कि ऊँट से उतरे बिना झोपडी मे प्रवेश नही किया जा सकता। मैं गॉव मे जाना तो चाहता हूॅ और शहर का सारा ठाट साथ ले जाना चाहता हूॅं। इसका मतलब इतना ही है कि मै गॉव को शहर बनाना चाहता हूॅं। इसी मतलब से गॉव मे जाना हो तो न जाना ही अच्छा है। चाकरी की शर्त है 'शिव बनकर शिव को पूजना।' किसान की चाकरी करनी हो तो किसान बनकर ही की जा सकती है।

राष्ट्रीय शालाओं को यह बात ध्यान में रखनी चाहिए। नाजुक शहराती बनाने की हवस छोड़कर कडकड़ाते किसान तैयार करने का मन्सूबा बाँधना चाहिए। हमारे शिक्षित लोग अगर जरा श्रमपरायण हुए तो अंग्रेजों को वह अखरने लगेंगे, और वह जरूर उनके मार्ग मे अड़चन पैदा करेंगे। पर उससे डरने की जरूरत नहीं है। अंग्रेज कहेंगे, 'अंग्रेजी सीखो, नहीं तो अंधकार में पड़े रहोगे। अंग्रेजी सीख जाने से जग का ज्ञान तुम्हारी मुट्ठी में आ जायेगा।' हमें उनसे इतना ही कहना चाहिए कि "जग का ज्ञान कि जगने का ज्ञान, यह हमारे सामने पहला सवाल है। सारा जग हमारी मुर्दों मे गिनती करता है, इतना समझने भर ज्ञान हमें हो चुका है।" अंग्रेजी के ग्रहण से छूटना ही चाहिए। इसके बिना राष्ट्रीय शालाओं का तेज बढ़नेवाला नहीं है। अंग्रेजी-पढ़ा आदमी किसानों से बोल भी नहीं सकता, फिर किसान बनने की बात तो दरकिनार रही। उसकी और किसान की भाषा ही नहीं मिलती। किसानों से उसके मन में नफरत रहती है। गाँव मे रहना उसके लिए असम्भव है। इसके यह मानी नहीं है कि कोई भी अंग्रेजी न पढ़े। अंग्रेजी पढ़ने के लिए हम आज़ाद हैं। पर अंग्रेजी पढ़ने के लिए हमें मजबूर नहीं होना चाहिए। राष्ट्रीय शालाओं को अंग्रेजी सीखने की मजबूरी दूर कर देनी चाहिए और मजदूरी पर ज़ोर देना चाहिए। शारीरिक श्रम के बिना गाँव के काव्य का अनुभव नहीं हो सकता।

मराठी शाला में पढ़ते समय हमारे पाठ्यक्रम में 'सृष्टि-ज्ञान' के लिए एक पोथी नियत थी। 'सृष्टि-ज्ञान' के लिए भी पोथी! इस पोथी के सृष्टि-ज्ञान के बल पर हम जग को अनाड़ी कहने लगते हैं। और गाँव जाना भी है तो उन अनाड़ी किसानों को 'सिखाने जाना' है। हमें गाँवों में जाना चाहिए पर सीखने के लिए, सिखाने के लिए नहीं। हमारे ध्यान में यह बात नहीं आती कि गाँववालों को सिखानेलायक हमारे पास दो-

चार चीजें हैं तो उनसे सीखने की दस-बीस चीजे हैं। कारण, मदरसे के किताबी ज्ञान से हमारी निगाह धुँधली हो गयी है। जब हम मज़दूरी का महत्त्व समझ लेंगे तभी हमारा जाला कटेगा। और गाँव मे काम करने का तरीका भी सूझने लगेगा।

पर वर्त्तमान पद्धति के अनुसार तालीम पाये हुए बहुतेरे लोग देश-सेवा की उम्मीदवारी मे आते है। उनका क्या हो? मेरी समझ मे उनका उपयोग हमे ज़रूर कर लेना चाहिए। पर इस बीच मे उन्हे दो चीजे सिखा लेनी होगी—(१) अंग्रेज़ी विद्या की सिखायी हुई बातें भूल जाना, (२) शारीरिक श्रम की आदत डालना। ये दो बातें आ जाने पर हम उन्हे काम मे लगाये। 'हम काम के लिए तैयार हैं' ऐसा बहुतो ने मुझे सूचित किया है। उन सबको इन दो बातो के लिए तैयार होना चाहिए। आज अपने देश को हरएक मज़दूर की मज़दूरी की ज़रूरत है। जितने लोग आयें कम है।

: ६ ख :

# फ़ायदा क्या है ?

कहते हैं, रेखागणित की रचना पहले-पहल यूक्लिड ने की। वह ग्रीस देश का अधिवासी था। उसके समय मे ग्रीस के सब शिक्षितो के दिमाग राजनीति से विकृत हो रहे थे—या यो कहिए कि दिमागो मे राजनीति का गोबर भरा हुआ था। इस वजह से रेखागणित के कद्रदाँ दुर्लभ थे और यूक्लिड तो रेखागणित पर मुग्ध था। फिर भी जैसे चरखे पर मुग्ध एक मानव ने भी बहुतेरे चतुरो को चक्कर मे डाल दिया, वैसे ही यूक्लिड ने भी बहुतेरे राजनीतिज्ञो को रेखाएँ खींचने में लगा दिया था। रोज़ यूक्लिड के घर पर रेखागणित के शिक्षार्थियो का जमघट लगता था। यूक्लिड उन्हे अपना आविष्कार कुशलतापूर्वक समझाता था।

बहुतेरे राजनीतिज्ञो को यूक्लिड के पीछे पड़े देख एक राजा के मनमें आया, 'चलें हम भी देखें, कुछ फायदा होगा।' वह हफ्ते भर यूक्लिड के पास रेखागणित सीखने गया। अंत में उसने यूक्लिड से पूछा, "मुझे सात दिन रेखागणित सीखते हो गये; पर यह न समझ में आया कि इससे फायदा क्या है?" यूक्लिड ने गम्भीरतापूर्वक अपने एक शिष्य से कहा, "सुनो जी, इन्हें चार आने रोज के हिसाब मे सात दिन के पौने दो रुपये दे दो।" फिर राजा की ओर मुखातिब होकर कहा, "तुम्हारा इस हफ्ते का काम पूरा हो गया है, कल मे तुम और कहीं काम ढूँढो।" क्या वह नाहक राजा बनने के बजाय पौने दो रुपये पल्ले पड़ने से खुश हुआ होगा? हम लोगों की मनोवृत्ति उस ग्रीक राजा की-सी बन गयी है।

## फ़ायदा ढूँढने की आदत

हर बात मे फ़ायदा तलाशने की बहुतो को आदत पड गयी है। सूत कातने से क्या फायदा है, इससे लेकर स्वराज्य हासिल होनेतक के फ़ायदे के बारे मे खचियो सवाल होते है। यह फ़ायदावादी समुदाय अपनी फ़ायदेवाली अक्ल को ज़रा और आगे हॉक ले जाय तो तत्त्वज्ञान की ठेठ चोटीपर पहुॅच जायगा। तब प्रश्न का रूप बनेगा—'फ़ायदे से भी क्या फ़ायदा है?' एक लड़का अपने बाप से कहता है, "बाबूजी, गाय-भैस का फ़ायदा तो समझ मे आता है कि उनसे हमे रोज़ दूध पीने को मिलता है; लेकिन कहिए तो इन बाघ-बघेरो और सॉपो के होने से क्या फायदा है?" बाप जवाब देता है, "समूची सृष्टि मनुष्य के फ़ायदे के लिए ही है, इस बेकार की गलतफ़हमी मे हम न रह जायॅ, यही इनका फायदा है।"

कालिदास ने एक जगह मनुष्य को 'उत्सव-प्रिय' कहा है। (कालिदास का मनुष्य-स्वभाव का ज्ञान गहरा था और इसीसे वह कवि कहलाने के अधिकारी हुए।) सबका अनुभव है कि मनुष्य को उत्सव प्रिय है लेकिन वह क्यो प्रिय है? पाठशाला के लड़को को रविवार की छुट्टी क्यो प्यारी लगती है? छः दिन दीवारो के घेरे मे बन्द-बन्द घुटने के बाद रविवार को जरा स्वच्छन्दता से सॉस ले पाने की वजह से। मनुष्य को उत्सव प्यारा क्यो है, इसका भी उत्तर ऐसा ही है। दुःखो से दबा हुआ हृदय उत्सव मे हलका—मस्त—उड़नेवाला बन जाता है। हमारे घर अट्ठारह बिस्वे दारिद्र्य होने की वजह से ही लड़के की शादी रचने पर हम जेवनार मे अट्ठारह दूना छत्तीस व्यजन बनाना नही भूलते। मतलब कहने का यह है मनुष्य उत्सव-प्रिय है, यह उसके जीवन के दुखःमय होने का सबूत है। और इसी उदाहरण के अनुसार आज हमारी बुद्धि सिर्फ़ फायदावादी बन गयी है। यह हमारे राष्ट्र के महान् बौद्धिक दिवालियेपन का सबूत है।

## इसका कुपरिणाम

यह बान पड़ जाने के कारण हमारे समाज मे साहस का अभाव होने लग गया; और इसकी वजह से ब्राह्मणवृत्ति, क्षात्रवृत्ति और वैश्यवृत्ति छिछली हो रही है। ब्राह्मण मानो साहस की साक्षात् प्रतिमा। मृत्यु के परले पार की खोज लेने के निमित्त जीवन की आहुति देनेवाला ब्राह्मण कहलायेगा। फायदा कहेगा, "मौत के बाद की बात किसने देखी है? हाथ का घडा पटककर बादल का भरोसा क्यों करें?" फ़ायदे के कोश मे साहस शब्द मिलना कठिन है। और मिल गया तो अर्थ उसका लिखा मिलेगा 'मूर्खता!' फायदे के कोश से जीवन-गीता की संगति बिठायी जाय तो फल-त्याग की अपेक्षा त्याग का फल क्या है, यह प्रश्न पैदा हो जायेगा। ऐसी स्थिति मे सच्ची ब्राह्मणवृत्ति के लिए ठौर कहाँ रहेगा? "त्याग करना, साहस करना, यह सब ठीक है" फ़ायदावादी कहता है—"पर त्याग के लिए ही त्याग करने को कहते हो?" "न, त्याग के लिए त्याग नहीं कहता—फ़ायदे के लिए त्याग मान लीजिए।" "पर वह फ़ायदा कब मिलना चाहिए, इसकी कोई मीयाद तय होनी चाहिए न?" "तुम्हारा है कोई कायदा कि फ़ायदा कितने दिन में मिलना चाहिए?" वह झट कहेगा—"त्याग के दो दिन पहले मिल जाय तो बस।" समर्थ गुरु रामदास ने "लोगों के लालची स्वभाव का वर्णन करते हुए, कार्यारम्भ में देव (ईश्वर) का नाम लेना चाहिए", इस कथन का अर्थ फायदे के कोश के अनुसार किया है—"कार्यारम्भे देव, अर्थात् काम के शुरू में कुछ तो देव (दो)।" साराश, फल ही देव है और वह काम करने के पूर्व मिलना चाहिए। इसका नाम है नाफ़ायदा तत्त्वज्ञान! जहाँ (बेचारे) देव (ईश्वर) की यह दशा है वहाँ ब्राह्मणवृत्ति की बात को कौन पूछता है?

परलोक के लिए इस लोक को छोड़नेवाला साहस तो सरासर पागलपन है, इसलिए उसका तो विचार ही बेफ़ायदा है। इससे उतरकर

: ७ :

# गीता-जयन्ती

कुरुक्षेत्र की रणभूमिपर अर्जुन को गीता का उपदेश मार्गशीर्ष शुक्ला एकादशी को दिया गया था, यह विद्वानो ने माना है। इसे सही मानकर चलने मे कोई हर्ज नहीं है। इससे 'मासानां मार्गशीर्षोऽहं'—महीनों में मार्गशीर्ष महीना मेरी विभूति है, इस वचन को विशेषता मिलती है। उस दिन हिन्दुस्तान भर में सर्वत्र गीता का स्वाध्याय—प्रवचन होने का प्रस्ताव है।

प्रस्ताव उचित है। पर यह न भूलें कि गीता-धर्म का प्रचार केवल प्रवचन और श्रवण से न होगा। गीता ज़ुबानी जमा-ख़र्च का शास्त्र नहीं, किंतु आचरण-शास्त्र है। उसका प्रचार आचरण बिना और किसी तरह भी नहीं होने का। गीता का धर्म एक खुला धर्म है। किसी के लिए उसके सुनने की मनाही नहीं। स्त्री, वैश्य, शूद्र, जिनमें वेद के गहरे कुएँ में से पानी निकालने की शक्ति नहीं है, उनके लिए गीता के बहते झरने से मनमाना पानी पाने की सुविधा है। गीतामैया के यहाँ छोटे-बड़े का भेद नहीं है; बल्कि खरे-खोटे का भेद है। जिसकी तपश्चर्या करने की तैयारी नहीं है, जिसके हृदय में भक्ति का प्रवाह नहीं, सुनने की जिसकी तीव्र इच्छा नहीं, अथवा जिसकी बुद्धि में निर्मत्सर भाव नहीं, उसके सामने यह रहस्य भूलकर भी प्रकट मत करना—भगवान ने अर्जुन को यह आदेश दिया है।

गीता के प्रचार के मानी हैं निष्काम कर्म का प्रचार। गीता के प्रचार के मानी हैं भक्ति का प्रचार, गीता के प्रचार के मानी है त्याग का प्रचार। यह प्रचार पहले अपनी आत्मा मे होना चाहिए। जिस दिन उससे आत्मा भरपूर हो जायगी उस दिन वह दुनिया मे फैले बिना न रहेगा। गीता पर आजतक हिन्दुस्तान मे प्रवचनो की कमी नही रही है। तरह-तरह की टीकाएँ भी लिखी गयी है। गीता के तात्पर्य के सम्बन्ध मे समाचार-पत्र वगैरह मे पुराने, नये शास्त्री-पण्डितो का वाद-विवाद भी काफी हुआ है। पर अनुभव से यह नही जान पड़ता कि इनकी वजह से साक्षात् निष्काम कर्म को कुछ उत्तेजन मिला हो। उलटे, उनसे रजोगुण की मात्रा का ज़ोर बढ़ा है। मनभर चर्चा की अपेक्षा कन-भर अर्चा श्रेष्ठ है। 'उठ भोर राम का चिंतन कीजे' इस वाक्य के लिखनेवाले का उद्देश यह नही है कि लोग बैठकर इसे घोखे, बल्कि यह है कि प्रातःकाल उठकर राम का चिंतन करे।

गीता का रहस्य गीता की पोथी मे छिपा हुआ नहीं है। वह तो खुला हुआ है। भगवान् खुद ही कहते हैं कि मैने उसे सूर्य से कहा है। इतना साफ है कि जिसके आँखें हों वह देख सकता है। और यदि छिपा हुआ ही है तो गीता की पोथी मे तो निश्चय ही नहीं छिपा है। वह हृदय की गुफा मे छिपा है। इस गुफा का मुँह पाप के पत्थर डालकर बन्द कर दिया गया है। उन्हे हटाकर अन्दर देखना चाहिए। उसके लिए मेहनत करनी पड़ेगी। गीता 'कुरु' क्षेत्र में कही गयी है। सस्कृत मे 'कुरु' का अर्थ है कर्म कर। कुरुक्षेत्र मानी कर्म की भूमि। इस कर्म की भूमिका पर गीता कही गयी है। और वहीं उसे मेहनत के कानों से सुनना है।

बहुतरो की समझ है कि मिशनरी लोग जैसे बायविल की प्रतियाँ मुफ्त बॉटते हैं, उसपर व्याख्यान देते फिरते है, कोई सुने न सुने अपना

राग अलापे जाते हैं, वैसे ही हम गीता के बारे में करें तो हमारे धर्म का प्रचार होगा। पर यह कोरा वहम है। मिशनरियों ने जो बहुत ही थोड़ा-सा सच्चा धर्म-प्रचार किया है वह उनमें के कुछ सज्जनों की सेवा का फल है। बाकी के उनके धर्म-प्रचार को तो दंभ ही कहना चाहिए। पर इस दंभ से उनके काम को नुकसान पहुँचा है। उनके अनुकरण से हमारा कोई लाभ नहीं होगा।

अतः गीता-जयंती के दिन गीता के प्रचार की बाहरी कल्पना पर ज़ोर न देकर ऐसा प्रयत्न करना चाहिए कि हाथ से कुछ भी निष्काम सेवा बने। साथ ही, भक्तियुक्त चित्त से यथाशक्ति गीता का थोड़ा-सा पाठ करना भी उपयुक्त है।

: ८ :

# पुराना रोग

अस्पृश्यता के पक्षपातियो की एक दलील है कि यह पुरातन काल से चली आयी है। पर यह भी कोई दलील है। माना कि 'पुरानी पूजी' की रक्षा करनी चाहिए। पर रक्षा मे बढ़ाना, जीर्णोद्धार करना वगैरह कई बाते शामिल है। पुराना घर प्यारा होने से क्या उसमे के चूहो और छछूदरो के बिल भी प्यारे होगे? पेट की सन्तान प्यारी होने से क्या पेट का रोग भी प्यारा होगा? और उसमें भी पुराना रोग? फिर उसका इलाज क्या कराना है? जीर्णोद्धार मे भी बाधा देनेवाली इस जीर्ण-भक्ति को क्या कहा जाय? साक्षात् उपनिषद के ऋषियो ने स्पष्ट आज्ञा दी है, **"यान्यस्माकं सुचरितानि। तानि त्वयोपास्यानि। नो इतराणि।"** —हमारे जो अच्छे काम है उनका अनुकरण करो, दूसरे कामो का नही। हम अपनी विवेकबुद्धि से इस्तीफ़ा देकर साफ़ तौर से उनकी आज्ञा-भंग करते हैं और उलटे मानते हैं कि हम उनकी आज्ञा पालते हैं। यह आत्मवंचना नही तो क्या है?

इसमे भी 'भूत को भागवत का आधार' मिलनेवाली बात होने पर तो आत्मवचना की हद हो जाती है। अस्पृश्यता के लिए आधार लिया जाता है आदि शंकराचार्य का! अद्वैत के सिद्धान्त का प्रतिपादन करना जिसकी ज़िन्दगी का मक्सद था वह इस अमंगल भेदभाव-भ्रम का आधार बनाया जाता है। कैसा अचरज है! सतो का आधार लेना ही हो तो उनके उत्तरचरित्र से लिया जाता है, पूर्वचरित्र मे से नहीं लिया

जाता। शंकराचार्य के चरित्र में जो चांडाल की कथा है वह उनके पूर्व-चरित्र की है। उस आधार पर अगर अस्पृश्यता मान्य ठहरायी जाय तो वाल्मीकि के (पूर्वचरित्र के) आधार पर ब्रह्महत्या भी मान्य ठहरेगी। और फिर क्या अमान्य रह जायगा? कारण, साधु हुआ तो भी साधुत्व की योग्यता प्राप्त होने के पूर्व तो वह साधु नहीं ही होता। उस समय के उसके चरित्र में सब कुछ मिल जायगा। इसीलिए कहावत है, "ऋषि का कुल मत देखो।" देखना ही हो तो उसका उत्तरचरित्र देखना चाहिए, और सो भी विवेक साथ रखकर।" पूर्वचरित्र देखने से क्या लाभ?

आचार्य के चरित्र में चांडाल की कहानी यों है—आचार्य एक बार काशी जा रहे थे और उसी रास्ते पर एक 'चांडाल' चल रहा था। उन्होंने उसे हट जाने को कहा। तब चांडाल ने उनसे पूछा—"महाराज, अपने अन्नमय शरीर से मेरे अन्नमय शरीर को आप परे हटाना चाहते हैं या अपने में स्थित चैतन्य से मेरे अन्दर के चैतन्य को? शरीर किसीका हो, वह स्पष्टतः 'गंदगी का गढ़ा' है। और आत्मा तो सर्वत्र एक और अत्यन्त शुद्ध है। ऐसी स्थिति में अस्पृश्य कौन है और किसके लिए?" यह उस सवाल का मतलब है। पर इतना कहकर ही वह चांडाल चुप नहीं हुआ। उसने फटकार आगे बढ़ायी, "गंगाजल के चन्द्रमा और हमारे हौज़ के चन्द्रमा में कुछ अन्तर है? सोने के कलशे के आकाश में और हमारे मिट्टी के घड़े के आकाश में कुछ फ़र्क़ है? सर्वत्र आत्मा एक ही है न? फिर यह ब्राह्मण और अंत्यज का भेद-भ्रम आप कहाँ से निकाल लाये?"—"विप्रोऽयं श्वपचोयऽमित्यपि महान् कोऽयं विभेदभ्रमः।" इतनी फटकार सुनकर आचार्य के कान ही नहीं आँखें भी खुल गयीं और नम्रता से उसे नमस्कार करके वह बोले, "आप सरीखे मनुष्य, फिर चाहे वह चांडाल हों या ब्राह्मण, मेरे लिए गुरुस्थानीय हैं।"—

"चांडालोऽस्तु स तु द्विजोऽस्तुगुरुरित्येषा मनीषा मम ।" इस बातचीत से जो अनुमान पाठक निकालना चाहे निकाल ले।

जिस रास्ते अपने बड़े-बड़े गये उस रास्ते हमें जाना चाहिए, यह मनु ने भी कहा है। पर वह 'सन्मार्ग' हो तो, यह उन्हीं का बताया हुआ अपवाद है। वह श्लोक देकर यहाँ समाप्त करता हूँ।

येनास्य पितरो याता येन याताः पितामहाः।
तेन यायात् "सतां मार्गं" तेन गच्छन् न रिष्यति॥

: ६ :

# श्रवण और कीर्तन

प्रह्लाद ने नौ प्रकार की भक्ति कही है। उनमें भक्ति के दो प्रकार श्रवण और कीर्तन को बिल्कुल आरंभ में रखा है। भक्ति-मार्ग में श्रवण-कीर्तन की बडी महिमा गायी गयी है। सुनी हुई वस्तु को बार-बार सुनना, कही हुई ही बात को बार-बार कहना भक्तों की रीति है। तीनों लोक में विचरना और बराबर बोलते रहना नारद-सरीखों का तो जन्म का धन्धा है। उच्चवर्ग के लोगो में, मध्यमवर्ग के लोगो में, निचले-वर्ग के लोगों मे—तीनो मे ही नारदजी की फेरी होती है और बराबर कीर्तन चलता है। कीर्तन का विषय एक ही है। वही भक्तवत्सल प्रभु; वही पतित-पावन नाम। दूसरा विषय नही, दूसरी भाषा नही। वही गाना, वही रोना, वही कहना, वही चिल्लाना। न आलस्य है, न परेशानी; न थकावट है, न विश्राम; गाते-गाते फिरना और फिरते-फिरते गाना।

जैसे नारद-सरीखों के लिए निरन्तर गाना है, वैसे धर्मराज-सरीखों के लिए सतत सुनना। महाभारत के वनपर्व और शांतिपर्व यह दोनों विशाल पर्व धर्मराज की श्रवण-भक्ति के फल हैं। वनवास मे रहते समय जो कोई ऋषि मिलने आता उसकी धर्मराज खुशामद करते। भक्ति-भाव से प्रणि-पात करके जो सेवा बनती करते और जहाँ ऋषि ने कुशल-प्रश्न किया कि अपनी करुण-कहानी कहने का निमित्त बनाकर लगते प्रश्न पूछने, "महा-राज, द्रौपदी पर आज जैसा संकट है वैसा आजतक कभी किसीपर पड़ा था क्या?" वह कहते, "क्या पूछते हैं यह आप? बड़ो-बड़ों ने जो कष्ट सहे हैं उनके मुकाबले में तो द्रौपदी का और आपका कष्ट किसी गिनती मे नहीं है।" फिर यह पूछते, "सो कैसे?" इतना सहारा पा जाने से

बाद ऋषि का व्याख्यान चलता। सारी राम-कथा अथ से इतितक वह कहते और यह प्रेम लगाकर सुनते। दूसरे किसी अवसर पर ऐसे ही कोई ऋषि आकर नल-दमयन्ती का नाम ले लेते तो धर्मराज फौरन सवाल करते, "वह क्या कथा है ?" अब राम की सीता कौन थीं और नल-दमयन्ती की कथा क्या है, इतिहास का इतना अज्ञान धर्मराज मे होना कैसे माना जा सकता है ? पर जानी हुई कथा भी सतो के मुख से सुनने मे एक विशेष स्वाद होता है। इसके सिवा वही वस्तु बारम्बार सुनने से विचार दृढ़ होता है। इसीलिए धर्मराज ऐसे श्रवण-प्रेमी बन गये थे।

पर पुरानी बात जाने दीजिए। बिल्कुल इस ज़माने का उदाहरण लीजिए। नारद की तरह ही तुकाराम महाराज ने अन्तिम घडीतक कीर्तन-भक्ति जारी रखी। रोज रात को भगवान् के मन्दिर मे जाकर कीर्तन करने का उनका क्रम आमरण अबाधित रूप से चला। लोग जायॅ, न जायॅ, भगवान् के सामने कीर्तन तो होगा ही। समाज की बिल्कुल निचली श्रेणी से लेकर ठेठ ऊपर की श्रेणी तक सबको तुकाराम महाराज ने भगवान् का नाम सुनाया। घर मे, मन्दिर मे, घाट मे, बाट मे, सर्वत्र वही एक-सा सुर। स्त्री को, लडकी को, भाई को, जमाई को, गॉव के मुखिया को, देश के शासक को, शिवाजी महाराज को, रामेश्वर भट्ट को, अंबाजी बुवा को—सबको तुकाराम महाराज ने हरिनाम का एक ही उपदेश किया और आज भी उनकी अभग वाणी वही काम अव्याहत रूप से कर रही है।

इधर के इतिहास मे जैसे हमे तुकाराम-सरीखे 'सदा बोलते' भक्ति के स्रोत मिलते है, वैसे ही उस स्रोत से पानी लेजाकर धर्म-क्षेत्र की बागबानी करनेवाले शिवाजी-जैसे श्रवण-दक्ष किसान भी देखने को मिलते है। पच्चीस-पच्चीस मील की दूरी तक कीर्तन सुनने के लिए बराबर दौड़ते जाना उनका नियम था। और जो कुछ सुनना वह आलस-वालस झाड़कर जी

लगाकर सुनना, और जैसा सुनना उसके अनुसार आचरण करने का बराबर प्रयत्न करना, इसीको श्रवण कहना चाहिए। शिवाजी महाराज ने सतत श्रवण किया। कोई सत्पुरुष मिल जाते तो उनसे सुनने का मौका उन्होंने कभी हाथ से नहीं जाने दिया। अतएव सब उद्योगों में लगाने के बाद भी बच रहे इतनी स्फूर्त्ति का खज़ाना उनके हृदय मे जमा था।

भक्ति-मार्ग मे जिसे श्रवण-भक्ति और कीर्तन-भक्ति कहते हैं उसी को उपनिषद मे स्वाध्याय और प्रवचन नाम दिया है। नाम भिन्न होने पर भी अर्थ एक ही है। स्वाध्याय के मानी हैं सीखना और प्रवचन के मानी सिखाना। इस सीखने और सिखाने पर उपनिषदों का उतना ही जोर है जितना 'श्रवण और कीर्तन पर' संतों का। "सत्यं वद। धर्मं चर। स्वाध्यायान्मा प्रमदः।"—सच बोल, धर्म पर चल और स्वाध्याय से मत चूक, इन तीन सूत्रों मे ऋषि की सारी सिखावन आगयी। स्वाध्याय और प्रवचन अर्थात् सीखने-सिखाने का महत्त्व ऋषियों की दृष्टि में इतना ज्यादा था कि मनुष्य के लिए नित्य आचरण करने योग्य धर्म के तत्त्व बतलाते हुए उन्होंने प्रत्येक तत्त्व के साथ स्वाध्याय-प्रवचन का पुनः पुनः उल्लेख किया है। 'सत्य और स्वाध्याय-प्रवचन,' 'तप और स्वाध्याय-प्रवचन', 'इन्द्रिय-दमन और स्वाध्याय-प्रवचन', इस प्रकार प्रत्येक कर्त्तव्य को अलग-अलग कहकर हरबार स्वाध्याय-प्रवचन का हेतु और विषय तो बतलाया ही, साथ ही उसका महत्त्व भी बता दिया है।

हमारा स्वराज्य-आन्दोलन अत्यन्त व्यापक और गंभीर आन्दोलन है। एक ओर तीस* करोड़ लोगों से—मानवप्रजा के एक पंचमांश से सम्बन्ध रखनेवाला होने के कारण विशाल है, और दूसरी ओर आत्मा को स्पर्श करनेवाला होने के कारण गभीर है।

---

* १९४१ की जनगणना से भारतवर्ष की जनसंख्या ३८ करोड़ ८८ लाख निकली है।

इस कथन में संकुचित दृष्टि समझी जायगी कि तीस करोड़ आदमियो से ही इस आन्दोलन का सम्बन्ध है। व्यापक दृष्टि से देखा जाय तो मालूम होगा कि सारे मानव-जगत् की भवितव्यता इस आन्दोलन से सम्बन्धित है। पैर का नन्हा-सा कॉटा निकालना सिर्फ पॉव का सवाल नहीं होता। सारे शरीर का सम्बन्ध उससे रहता है। फिर बिगड़े हुए कलेजे को सुधारने का सवाल सारे शरीर को सुधारने का सवाल कैसे न होगा ? अवश्य यह सारे शरीर का सवाल है। और कोई आसान सवाल नही है, जीने-मरने का सवाल है—'यक्ष-प्रश्न' है। जवाब दो, नही तो जान दो, इस तरह का सवाल है। काल की दृष्टि से अत्यन्त प्राचीन, लोक-सख्या के हिसाब से जगत् के पॉचवे हिस्से के बराबर, विस्तार की दृष्टि से रूस को छोडकर पूरे यूरोप के बराबर, संस्कृति मे उदार, उच्च, अद्भुत, प्राकृतिक सम्पत्ति मे जगत् के लिए लालच की वस्तु, हिन्दू और बौद्ध इन दो विश्व-व्यापक धर्मों को जन्म देनेवाली और इस्लाम का विस्तार-क्षेत्र बनी हुई, वाङ्मय-वैभव मे अद्वितीय यह भारत-भूमि ब्रिटिश-साम्राज्य के मुकुट का हीरा ही नही बल्कि ब्रिटिश साम्राज्य की निगली हुई हीरे की कनी है—इसके जीवन-मरण पर दुनिया का भाग्य अवलम्बित है। इसलिए आज के हमारे स्वराज्य-आन्दोलन का सम्बन्ध सिर्फ ३० करोड़ भारतीय जनता से न होकर सारे जगत् से है। और दूसरी ओर यह आन्दोलन आत्मा को स्पर्श करनेवाला है, यह कहने से उसकी सच्ची गभीरता की कल्पना नही होती। स्वराज्य का आन्दोलन आत्म-शुद्धि करनेवाला है। और आत्म-शुद्धि का वेग साक्षात् परमात्मा से भेंट किये बगैर थमनेवाला नही। इसलिए परमात्मा को दुनिया के क्षेत्र से गुणा करने पर इस आन्दोलन का घनफल निकलेगा।

आन्दोलन इतना विशाल और गभीर होने की वजह से उसकी सिद्धि के लिए दो बातो की फिक्र रखना जरूरी है। एक तो उसे किसी खूॅटे से कसकर बॉध देना चाहिए, नही तो वह हाथ से निकल भागेगा।

दूसरे उसके तत्त्वों का श्रवण-कीर्तन जारी रखना चाहिए।

इनमें आन्दोलन का खूँटा अब निश्चित होगया है। चरखा हमारे सारे आन्दोलन का खूँटा है। इसके चारो ओर आन्दोलन का चक्र फिराते रहना चाहिए। सुविधा और आवश्यकतानुसार कछुआ अपने अंग कभी अपने मजबूत कवच के अन्दर खींच लेता है और कभी बाहर फैला देता है। वैसे ही चरखे का मजबूत खूँटा कायम करके उसके आश्रय में हम आन्दोलन के दूसरे अवयवों को कभी बाहर पसारते, कभी भीतर बटोरते चलेंगे। पर कभी इस चरखे के खूँटे को छोड़ना नहीं होगा। ब्रह्म 'सर्वगत सदासम' है, इसीलिए कोई यह नहीं कह सकता कि वह कब निकल भागेगा। इसलिए उस ब्रह्म को किसी मूर्ति में क़ैद किये बिना भक्त का काम नहीं चलता। वैसे ही आन्दोलन विश्वव्यापी हुआ कि कुछ हाथ नहीं लगता। इसीलिए उस आन्दोलन की चरखे में प्राण-प्रतिष्ठा है और कुछ हो या न हो, इस मूर्ति की पूजा में कभी चूक नहीं होनी चाहिए।

और इतने ही महत्त्व की दूसरी बात है आन्दोलन के तत्त्वों के सबके कानों पर बराबर पड़ते रहने की व्यवस्था। वास्तव में ये दोनों बातें अलग-अलग नहीं हैं। एक ही बात के दो अंग हैं। कीर्तन करना हो तो सामने मूर्ति का होना ज़रूरी है। देवता की मूर्ति के बिना कीर्तन नहीं हो सकता। गंगा का पानी समुद्र की ओर जाता है तो तीर पर के वृक्षों का पोषण करता जाता है। पर जाता है समुद्र की ओर ही। वैसे ही कीर्तन की धारा बहती है भगवान् के सम्मुख ही। सुननेवाले तीर पर के वृक्षों के समान हैं। स्वराज्य के आन्दोलन की स्थापना चरखे की मूर्ति में करनी और उस मूर्ति के सामने अखंड कीर्तन की जय-जयकार जारी रखनी है। यह भजन-कार्य हरएक शहर में, हरएक गाँव में, हरएक घर में शुरू होना चाहिए। कीर्तन की गुंजार से दुनिया को गुँजा देना चाहिए। यह हम कर पायें तो यह बड़ी बात है कि एक क्षण में राष्ट्र की काया पलट हो जाय।

: १० :

# रोज़ की प्रार्थना

ॐ असतो मा सद्गमय।
तमसो मा ज्योतिर्गमय।
मृत्योर्मा अमृतं गमय॥

हे प्रभो, मुझे असत्य मे से सत्य मे ले जा। अन्धकार मे से प्रकाश मे ले जा। मृत्यु मे से अमृत मे ले जा।

इस मत्र मे हम कहाँ हैं, अर्थात् हमारा जीवस्वरूप क्या है, और हमे कहाँ जाना है, अर्थात् हमारा शिवस्वरूप क्या है, यह दिखाया है। हम असत्य मे है, अन्धकार मे हैं, मृत्यु मे हैं। यह हमारा जीवस्वरूप है। हमे सत्य की ओर जाना है, प्रकाश की ओर जाना है, अमृतत्त्व को प्राप्त कर लेना है। यह हमारा शिवस्वरूप है।

दोनो विन्दु निश्चित हुए कि सुरेखा निश्चित हो जाती है। जीव और शिव ये दोनो विन्दु तय हुए कि परमार्थ-मार्ग तैयार हो जाता है। मुक्त के लिए परमार्थ-मार्ग नही है, कारण उसका जीव-स्वरूप जाता रहा है। शिव-स्वरूप का एक ही विन्दु बाकी रह गया है, इसलिए मार्ग पूरा हो गया। जड़ के लिए परमार्थ-मार्ग नही है। कारण, उसे शिव-स्वरूप का भान नहीं है। जीव-स्वरूप का एक ही विन्दु नजर के सामने है, इसलिए मार्ग आरभ ही नही होता। मार्ग बीचवाले लोगो के लिए है। बीचवाले लोग अर्थात् मुमुक्षु। उनके लिए मार्ग है। और उन्हींके लिए इस मन्त्रवाली प्रार्थना है।

'मुझे असत्य में से सत्य में ले जा' ईश्वर से यह प्रार्थना करने के मानी हैं 'मैं असत्य में से सत्य की ओर जाने का बराबर प्रयत्न करूँगा', इस तरह की एक प्रतिज्ञा-सी करना। प्रयत्न-सहित प्रतिज्ञा जिस प्रार्थना के साथ न हो उसका कोई अर्थ ही नहीं है। यदि मैं प्रयत्न नहीं करता और चुप बैठ जाता हूँ, अथवा विरुद्ध दिशा में जाता हूँ, और ज़बान से 'मुझे असत्य में से सत्य में ले जा' यह प्रार्थना किया करता हूँ, तो इससे क्या मिलने का? नागपुर से कलकत्ते की ओर जानेवाली गाड़ी में बैठकर हम 'हे प्रभो, मुझे बम्बई ले जा' की कितनी ही प्रार्थना करें, तो उसका क्या फायदा होना है? असत्य में से सत्य की ओर ले चलने की प्रार्थना करनी हो तो असत्य से सत्य की ओर जाने का प्रयत्न भी करना चाहिए। प्रयत्नहीन प्रार्थना प्रार्थना ही नहीं हो सकती। इसलिए ऐसी प्रार्थना करने में यह प्रतिज्ञा शामिल है कि मैं अपना रुख असत्य से सत्य की ओर करूँगा और अपनी शक्तिभर सत्य की ओर जाने का भरपूर प्रयत्न करूँगा।

प्रयत्न ही करना है तो फिर प्रार्थना क्या? प्रयत्न करना है इसीलिए तो प्रार्थना ज़रूरी है। मैं प्रयत्न करनेवाला हूँ। पर फल मेरी मुट्ठी में थोड़े ही है। फल तो ईश्वर की इच्छा पर अवलम्बित है। मैं प्रयत्न करके भी कितना करूँगा? मेरी शक्ति कितनी अल्प है! ईश्वर की सहायता के बिना मैं अकेला क्या कर सकता हूँ? मैं अगर सत्य की ओर अपने कदम बढ़ाता रहूँ तो भी ईश्वर की कृपा के बिना मैं मंज़िल पर नहीं पहुँच सकता। मैं रास्ता काटने का प्रयत्न तो करता हूँ, पर अन्त में मैं रास्ता काटूँगा कि बीच में मेरे पैर ही कट जानेवाले हैं, यह कौन कह सकता है? इसलिए अपने ही बल-बूते मैं मंज़िल पर पहुँच जाऊँगा, यह घमण्ड फ़िज़ूल है। काम का अधिकार मेरा है; पर फल ईश्वर के हाथ में है। इसलिए प्रयत्न के साथ-साथ ईश्वर की प्रार्थना आवश्यक है। प्रार्थना के संयोग से हमें बल मिलता है। प्रार्थना का मतलब तो यही है न कि हमारे पास

जितना ज़ोर है सब लगाने के बाद ईश्वर से मॉगते हैं कि और जोर दे।

प्रार्थना मे दैववाद और प्रयत्नवाद का समन्वय है। दैववाद मे पुरुषार्थ को अवकाश नही है। इससे वह बावला है। प्रयत्नवाद मे निरहंकार वृत्ति नहीं है, इससे वह घमण्डी है। दोनो एक जगह नही मिलाये जा सकते। और फिर दोनो को छोडा भी नहीं जा सकता। कारण, दैववाद मे जो नम्रता है वह ज़रूरी है। प्रयत्नवाद मे जो पराक्रम है वह भी ज़रूरी है। प्रार्थना इनका मेल साधती है। 'मुक्तसंगोऽनहंवादी धृत्युत्साह समन्वितः' गीता मे सात्त्विक कर्ता का यह जो लक्षण कहा गया है उसमे प्रार्थना का रहस्य है। प्रार्थना मानी अहकार-रहित प्रयत्न। साराश, 'मुझे असत्य मे से सत्य मे ले जा' इस प्रार्थना का सपूर्ण अर्थ होगा कि 'मै असत्य मे से सत्य की ओर जाने का अहकार छोडकर उत्साहपूर्वक बराबर प्रयत्न करूँगा।' यह अर्थ ध्यान मे रखकर हमे रोज़ प्रभु से प्रार्थना करनी चाहिए कि—

हे प्रभो, तू मुझे असत्य मे से सत्य मे ले जा। अंधकार में से प्रकाश मे ले जा। मृत्यु मे से अमृत मे ले जा।

: १९ :

# तुलसीकृत रामायण

तुलसीकृत रामायण का सारे हिन्दुस्तान के साहित्यिक इतिहास में एक निराला स्थान है। राष्ट्रीय दृष्टि से भी उसका स्थान अद्वितीय है। साथ-साथ वह हिन्दुस्तान के सात-आठ करोड़ लोगों के लिए वेद-तुल्य प्रमाण-मान्य है। नित्य के व्यवहार-योग्य और धर्म-जाग्रति का एकमात्र आधार है; इस प्रकार धार्मिक दृष्टि से भी वह बेजोड़ कही जा सकती है। राम-भक्ति का प्रचार करने में *'शिष्यात् इच्छेत् पराजयम्'* इस न्याय से वह अपने गुरु वाल्मीकि-रामायण को भी पराजय का आनन्द देनेवाली है और इसीलिए भक्तिमार्गीय दृष्टि से भी यह ग्रन्थ अपना सानी नहीं रखता। राम-रावण का युद्ध जिस तरह राम-रावण के युद्ध-जैसा था उसी तरह तुलसी-रामायण तुलसी-रामायण-जैसी ही है।

रामायण यानी ही मर्यादा-पुरुषोत्तम श्रीरामचन्द्र का चरित्र, और फिर तुलसीदास ने तो विशेष मर्यादा से लिखा है। इसीलिए यह ग्रन्थ सुकुमार बालकों के हाथ में देनेलायक निर्दोष तथा पवित्र है। इसमें सब रसों का वर्णन नैतिक मर्यादा का ध्यान रखकर किया गया है। स्वयं भक्ति में भी नीति की मर्यादा का अच्छी तरह पालन करवाया है। इसीलिए सूरदास की जैसी उद्दाम भक्ति इसमें नहीं मिलेगी। तुलसी की भक्ति संयमित है। इस संयमित भक्ति और उद्दाम भक्ति में वही अन्तर है जो मूल राम-भक्ति और कृष्ण-भक्ति में है। साथ ही, इस रामायण में अपनी कुछ विशेषताएँ भी हैं।

तुलसीकृत रामायण का वाल्मीकि-रामायण की अपेक्षा अध्यात्म-रामायण से अधिक सम्बन्ध है। अधिकाश वर्णनो पर, खासकर भक्ति के उद्‌गारो पर, भागवत की छाप पड़ी हुई है, गीता की छाप तो है ही। महाराष्ट्र के भागवतधर्मीय सन्तो के ग्रन्थो से जिनका परिचय है उन्हे तुलसी-रामायण कोई नयी चीज़ नहीं मालूम होगी। वही नीति, वही निर्मल भक्ति, वही संयम। कृष्ण-सखा सुदामा को जिस तरह अपने गॉव मे वापस आने पर यह मालूम हुआ कि कही मै फिर से उसी वैभव-शालिनी द्वारकापुरी मे लौटकर तो नही आ गया, उसी तरह तुलसी-दासजी की रामायण पढते समय महाराष्ट्रीय सन्त-समाज के वचनो से परिचित पाठको को 'हम कहीं अपनी पूर्व-परिचित सन्त-वाणी तो नहीं पढ रहे हैं', ऐसी शका हो सकती है; उसमे भी एकनाथजी महाराज की याद विशेष रूप से आती है। एकनाथ के भागवत और तुलसीदासजीकी रामायण इन दोनो मे विशेष विचार-साम्य है। एकनाथ ने भी रामायण लिखी है, पर उनकी आत्मा भागवत मे ही उतरी है। एकनाथ के भाग-वत ने ही रानडे को पागल बना दिया। एकनाथ कृष्णभक्त थे तो तुलसीदास रामभक्त। एकनाथ ने कृष्णभक्ति की मस्ती को पचा लिया, यह उनकी विशेषता है। ज्ञानदेव, नामदेव, तुकाराम, एकनाथ ये सभी कृष्ण-भक्त है और ऐसा होते हुए भी अत्यन्त मर्यादा-पालक। इस कारण इस विषय मे उन्हे तुलसीदासजी से दो नबर अधिक दे देना अनुचित न होगा।

तुलसीदास की मुख्य करामात तो उनके अयोध्याकाण्ड मे है। उसी काण्ड मे उन्होने अधिक परिश्रम भी किया है। अयोध्याकाण्ड मे भरत की भूमिका अद्‌भुत चित्रित हुई है। भरत तुलसीदास की ध्यानमूर्ति थे। ऐसी ध्यानमूर्ति को चुनने मे उनका औचित्य है। लक्ष्मण और भरत दोनो राम के अनन्य भक्त थे। लेकिन एक को राम की संगति का लाभ हुआ और दूसरे को वियोग का। पर वियोग ही भाग्यरूप हो उठा। इसलिए कि

वियोग मे ही भरत ने संगति का अनुभव पाया। हमारे नसीब मे परमात्मा के वियोग में रहकर ही काम करना लिखा है। लक्ष्मण के जैसा संगति का भाग्य हमारा कहाँ! इसीलिए वियोग को भाग्यरूप मे किस तरह बदल सकते हैं, इसे समझने में भरत का आदर्श ही हमारे लिए उपयोगी होगा।

शारीरिक सगति की अपेक्षा मानसिक संगति का महत्त्व अधिक है। शरीर से समीप रहकर भी मनुष्य मन से दूर रह सकता है। दिन-रात नदी में पानी की चादर ओढे सोया हुआ पत्थर गीलेपन से बिल्कुल अलिप्त रह सकता है। उल्टे शारीरिक वियोग मे ही मानसिक संयोग हो सकता है। उसमे संयम की परीक्षा होती है। भक्ति की तीव्रता वियोग से बढ़ती ही है। साक्षात् स्वराज्य की अपेक्षा स्वराज्य-प्राप्ति के प्रयत्न का आनन्द कुछ और ही है। सिर्फ अनुभव लेने की रसिकता हममें आनी चाहिए। भक्तों मे यह रसिकता होती है। इसीलिए भक्त मुक्ति नहीं माँगते, वे भक्ति में ही खुश रहते हैं। भक्ति का अर्थ ही बाहर का वियोग स्वीकार कर अन्दर से मिल जाना है। यह कोई ऐसा-वैसा भाग्य नहीं, परमभाग्य है—मुक्ति से भी श्रेष्ठ भाग्य है। भरत का यह भाग्य था। लक्ष्मण का भाग्य भी बड़ा था। पर एक तो हमारी क़िस्मत में वह नहीं और फिर कुछ भी कहिए वह है भी कुछ घटिया ही। इसका कारण अंगूर खट्टे हैं, सिर्फ यही नही है, किन्तु उपवास मीठा है यह भी है। भरत के भाग्य मे उपवास की मिटास है। तुलसीदासजी के भरत इस भक्ति-भाग्य की मूर्ति हैं। उनका माँगना तो देखिए—

धरम न अरथ न काम-रुचि,
गति न चहउँ निरवान।
जनम-जनम रति राम-पद,
यह बरदान न आन॥

लोक मान्य तिलक ने 'गीतारहस्य' में संन्यासी को लक्ष्यकर यह

कटाक्ष किया है कि 'संन्यासी को भी मोक्ष का लोभ तो होता ही है ।' पर इस ताने को व्यर्थ कर देने की युक्ति भी हमारे साधु-सतो ने ढूंढ़ निकाली है। उन्होने लोभ को ही सन्यास दे दिया। खुद तुलसी दासजी भक्ति की नमक-रोटी से खुश है, मुक्ति की ज्योनार के लिए उन्होंने अनिच्छा दिखायी है। ज्ञानेश्वर ने तो "भोग-मोक्ष निम्बलोण पायातव्वीं" ( भोग और मोक्ष पैर तले पड़े हुए उतारा जैसे है ), "मोक्षाची सोडी-बांधी करी" (मोक्ष की पोटली को बॉधती छोड़ती है, अर्थात् मोक्ष जिसके हाथ की चीज है ), "वहूँ पुरुर्षाथा शिरी । भक्ति जैसी" ( चारो पुरुषार्थों से श्रेष्ठ भक्ति जैसी ) आदि वचनो मे मुक्ति को भक्ति की टहलुई बनाया है। और तुकाराम ने तो "न को ब्रह्मज्ञान आत्मस्थिति भाव'' ( मुझे न ब्रह्मज्ञान चाहिए और न आत्म-साक्षात्कार ) कहकर मुक्ति से दस्तबरदारी ही लगा दी है ! "मुक्तिवर भक्ति" ( मुक्ति से भक्ति बढ़कर है ) इस भाव को एकनाथने अपनी रचनाओ मे दस-पॉच बार प्रकट किया है। इधर गुजरात मे नरसिंह मेहता ने भी "हरिना जन तो मुक्ति न मागे ( हरिका जनमुक्ति नहीं मागता ) ही गाया है। इस प्रकार अन्ततः सभी भागवत-धर्मी वैष्णवो की परम्परा मुक्ति के लोभ से सोलहो आने मुक्त है। इस परम्परा का उद्गम भक्तशिरोमणि प्रह्लाद से हुआ है। "नैतान् विहाय कृपणान् विमुमुक्षुरेकः"—इन दीन जनो को छोड़कर मुझे अकेले मुक्त होने की इच्छा नहीं है, यह खरा जवाब उन्होने नृसिंह भगवान् को दिया। इस कलियुग मे श्रौत-स्मार्त्त संन्यास-मार्ग की स्थापना करने वाले शंकराचार्य ने भी "ब्रह्मण्याधायकर्माणि संगं त्यक्त्वा करोति यः" गीता के इस श्लोक का भाष्य करते हुए "संगं त्यक्त्वा" का अर्थ "मोक्षेपि फले संगं त्यक्त्वा"—"मोक्ष के विषय में भी आसक्ति का त्याग कर ", ये शब्द अपनी ओर से हेतुपूर्वक बढ़ा दिये है। यो तिलक जी के ताने को सन्तो ने एकदम निकम्मा कर दिया।

भरत में वियोग-भक्ति का उत्कर्ष दिखाई देता है इसी से तुलसीदासजी के वह आदर्श हुए। भरत ने सेवा-धर्म को खूब निबाहा। नैतिक मर्यादा का सपूर्ण पालन किया, अपने इष्टदेव को कभी बिसरने नहीं दिया। आज्ञा समझकर प्रजा का पालन किया। पर उसका श्रेय राम के चरणों में अर्पण कर स्वयं निर्लिप्त रहे। नगर में रहकर वनवास का अनुभव किया। वैराग्य-युक्त चित्त से यम-नियमादि विषम व्रतों का पालन कर आत्मा को देव से दूर रखनेवाले देह के पर्दे को झीना कर दिया। तुलसीदास कहते हैं कि ऐसे भरत जी न जन्मे होते तो मुझ-जैसे पतित को राम-सम्मुख कौन करता —

सिय-राम-प्रेम-पियूष-पूरन होत जनम न भरत को।
मुनि-मन-अगम-जम-नियम-शम-दम विषम-व्रत आचरत को!
दुख-दाह-दारिद-दम्भ-दूषन सुजस-मिस अपहरत को!
कलिकाल तुलसी से सठहि हठि राम-सनमुख करत को!!

पर चाहे जो हो, आज के वियोगी भारत के लिए भरत की वियोग-भक्ति का आदर्श सब प्रकार से अनुकरणीय है। तुलसीदासजी ने वह आदर्श अपने पवित्र अनुभव से उज्ज्वल बनाकर हमारे सामने रखा है। तदनुसार आचरण करना हमारा काम है।

: १२ :

# कौटुम्बिक पाठशाला

विचारो का प्रत्यक्ष जीवन से नाता टूट जाय तो विचार निर्जीव हो जाते है और जीवन विचारशून्य बन जाता है। मनुष्य घर मे जीवन बिताता है और मदरसे मे विचारो की शिक्षा पाता है, इसलिए जीवन और विचार की पटरी नही बैठती। उपाय इसका यह है कि एक ओर से घर मे मदरसे का प्रवेश होना चाहिए और दूसरी ओर से मदरसे मे घर घुसना चाहिए। समाज-शास्त्र को चाहिए कि शालीन कुटुम्ब निर्माण करे और शिक्षण-शास्त्र को कौटुम्बिक पाठशाला स्थापित करनी चाहिए। इस लेख मे शालीन कुटुम्ब के विषय मे हमे नही विचारना है, कौटुम्बिक पाठशाला के सम्बन्ध मे ही थोड़ा दिग्दर्शन कराना है। छात्रालय अथवा शिक्षको के घर को शिक्षा की बुनियाद मानकर उसपर शिक्षण की इमारत रचनेवाली शाला ही कौटुम्बिक शाला है। ऐसी कौटुम्बिक शाला के जीवन-क्रम के सम्बन्ध मे—पाठ्यक्रम को अलग रखकर—कुछ सूचनाएँ इस लेख मे करनी है—

(१) ईश्वर-निष्ठा ससार मे सार वस्तु है। इसलिए नित्य के कार्य-क्रम मे दोनो वेला सामुदायिक उपासना या प्रार्थना होनी चाहिए। प्रार्थना का स्वरूप संत-वचनो की सहायता से ईश्वर-स्मरण होना चाहिए। उपासना मे एक भाग नित्य के किसी निश्चित पाठ को देना चाहिए। 'सर्वेषामविरोधेन' यह सिद्धान्त हो। एक प्रार्थना रात को सोने के पहले होनी चाहिए और दूसरी सुबह सोकर उठने पर।

(२) आहार-शुद्धि का चित्त-शुद्धि से निकट सम्बन्ध है इसलिए आहार सात्त्विक रखना चाहिए। गरम मसाला, मिर्च, तलेहुए पदार्थ,

चीनी और दूसरे निषिद्ध पदार्थों का त्याग करना चाहिए। दूध और दूध से बने पदार्थों का मर्यादित उपयोग करना चाहिए।

(३) ब्राह्मण से या दूसरे किसी रसोइये से रसोई नहीं बनवानी चाहिए। रसोई की शिक्षा शिक्षा का एक अंग है। सार्वजनिक काम करनेवाले के लिए रसोई का ज्ञान ज़रूरी है। सिपाही, प्रवासी, ब्रह्मचारी सबको वह आनी चाहिए। स्वावलम्बन का वह एक अंग है।

(४) कौटुम्बिक पाठशाला को अपने पायखाने का काम भी अपने हाथ में लेना चाहिए। अस्पृश्यता-निवारण का अर्थ है किसी भी समाजोपयोगी काम से नफ़रत न करना। पाखाना साफ करना अंत्यज का काम है, यह भावना चली जानी चाहिए। इसके अलावा स्वच्छता की सच्ची तालीम भी इसमे है। इसमें सार्वजनिक स्वच्छता रखने के ढंग का अभ्यास है।

(५) अस्पृश्यों को सबके साथ मदरसे में स्थान मिलना चाहिए यह तो तै हो गया, पर 'कौटुम्बिक' पाठशाला में उन्हे भोजन-काल में भी उसी तरह साथ स्थान मिलना चाहिए। पंक्ति-भेद रखने से काम नहीं चलेगा। आहार-शुद्धि का नियम रहना काफी है।

(६) स्नानादि प्रातःकर्म सवेरे ही कर डालने का नियम होना चाहिए। अस्वस्थता का अपवाद रखा जा सकता है। स्नान ठंडे पानी से करना चाहिए।

(७) प्रातःकर्मों की तरह सोने के पहले 'सायंकर्म' भी जरूर होने चाहिएँ। सोने के पहले देह-शुद्धि आवश्यक है। इस सायंकर्म का गाढ़ निद्रा और ब्रह्मचर्य से सम्बन्ध है। खुली हवा में अलग-अलग सोने का नियम होना चाहिए।

(८) किताबी शिक्षा के बजाय उद्योग पर ज्यादा जोर देना चाहिए। कम-से-कम तीन घंटे तो उद्योग में देने ही चाहिए। इसके बिना अध्ययन नहीं होने का। 'कर्मातिशेषेण' द्वारा काम करके बचे हुए समय में वेदाध्ययन करना श्रुति का विधान है।

(९) शरीर को तीन घंटे उद्योग में लगाने और ब्रह्मचर्य और

स्वकृत्य स्वतः करने का नियम रखने के बाद दोनो वेला व्यायाम करने की ज़रूरत नहीं है। फिर भी एक बेला अपनी-अपनी जरूरत के मुताबिक खुली हवा में खेलना, घूमना या कोई विशेष व्यायाम करना उचित है।

(१०) कातने के काम को राष्ट्रीय धर्म की प्रार्थना की भाँति नित्यकर्म मे गिनना चाहिए। उसके लिए उद्योग के समय के अलावा कम-से-कम आधा घंटा वक्त देना चाहिए। इस आधे घंटे मे तकली का उपयोग करने से भी काम चल जायगा। कातने का नित्यकर्म यात्रा मे या कही भी छोडे बिना जारी रखना हो तो तकली ही उपयुक्त साधन है। इसलिए तकली पर कातना तो आना ही चाहिए।

(११) कपड़े मे खादी ही बरतनी चाहिए। दूसरी चीजे भी जहाँतक सम्भव हो स्वदेशी ही लेनी चाहिएँ।

(१२) सेवा के सिवा दूसरे किसी भी काम के लिए रात को जागना नही चाहिए। बीमार आदमी की सेवा इसमे अपवाद है। पर मौज के लिए या ज्ञान प्राप्ति के लिए भी रात का जागरण निषिद्ध है। नीद के लिए ढाई पहर ही रखने चाहिए।

(१३) रात मे भोजन का नियम नही रखना चाहिए। आरोग्य, व्यवस्था और अहिंसा तीनो दृष्टियो से इस नियम की आवश्यकता है।

(१४) प्रचलित विषयों मे सम्पूर्ण जाग्रति रखकर वातावरण को निश्चल रखना चाहिए।

प्रत्यक्ष अनुभव के आधार पर कौटुम्बिक शाला के जीवनक्रम के सम्बन्ध मे ये चौदह सूचनाएँ रखी गयी है। इनमे किताबी शिक्षा और औद्योगिक शिक्षा के पाठ्यक्रम के बारे मे ब्यौरा नहीं दिया गया है। उसपर लिखना हो तो अलग लिखना पड़ेगा। राष्ट्रीय शिक्षण के विषय मे जिन्हे 'रस' है उन्हे इन सूचनाओं पर विचार करना चाहिए। और शंका, सूचना वा आक्षेप जो सूझें उनसे सूचित करना चाहिए।

: १२ :

# जीवन और शिक्षण

आज की विचित्र शिक्षा-पद्धति के कारण जीवन के दो टुकड़े हो जाते हैं। आयु के पहले पन्द्रह-बीस बरसों में आदमी जिन्दगी के झगड़ों में न पड़कर सिर्फ शिक्षण प्राप्त करे और बाद को शिक्षण को बस्ते में बाँधकर मरने तक जिये।

यह रीति प्रकृति की योजना के विरुद्ध है। हाथभर लम्बाई का लड़का साढ़े तीन हाथ का कैसे हो जाता है, यह उसके अथवा औरों के ध्यान में भी नहीं आता। शरीर की वृद्धि रोजाना जारी है। यह वृद्धि सावकाश, क्रम-क्रम से, थोड़ी-थोड़ी होती है। इसलिए उसके होने का भानतक नहीं होता। यह नहीं होता कि आज रात को सोये तब दो फुट ऊँचाई थी और सवेरे उठकर देखा तो ढाई फुट हो गयी हो। आज की शिक्षा-पद्धति का तो यह ढंग है कि अमुक वर्ष के बिल्कुल आखिरी दिनतक मनुष्य जीवन के विषय में एकबारगी ग़ैर-जिम्मेदार रहे तो भी कोई हर्ज नहीं; यही नहीं, उसे ग़ैर-ज़िम्मेदार रहना चाहिए और आगामी वर्ष का पहला दिन निकले कि सारी ज़िम्मेदारी उठा लेने को तैयार हो जाना चाहिए। बिल्कुल ग़ैर-ज़िम्मेदारी से पूरी ज़िम्मेदारी में कूदना तो एक हनुमान-कूद हुई। ऐसी हनुमान-कूद की कोशिश में हाथ पैर टूट जायँ तो क्या अचरज।

भगवान् ने अर्जुन से कुरुक्षेत्र में भगवद्गीता कही। पहले भगवद्-गीता के 'क्लास' लेकर फिर अर्जुन को कुरुक्षेत्र में नहीं ढकेला। तभी उसे वह गीता पची। हम जिसे जीवन की तैयारी का ज्ञान कहते हैं उसे जीवन

से बिल्कुल अलिप्त रखे रहते है, इसलिए उक्त ज्ञान से मौत की ही तैयारी होती है।

बीस बरस का उत्साही युवक अध्ययन मे मग्न है। तरह-तरह के उच्च विचारो के महल बना रहा है। "मै शिवाजी महाराज की तरह मातृभूमि की सेवा करूँगा। मै वाल्मीकि-सा कवि बनूँगा। मै न्यूटन की तरह खोज करूँगा।" एक, दो, चार, जाने क्या-क्या कल्पना करता है। ऐसी कल्पना करना भी थोडो की किस्मत मे ही होता है। पर जिनकी किस्मत मे होता है उनकी ही बात लेते है। इन कल्पनाओ का आगे क्या नतीजा निकलता है? पड़ा जब नोन-तेल-लकड़ी के फेर मे, जब पेट का प्रश्न सामने आया, तो बेचारा दीन बन जाता है। जीवन की ज़िम्मेदारी क्या चीज है आजतक इसकी बिल्कुल ही कल्पना नही थी और अब तो पहाड़ सामने खड़ा हो गया। फिर क्या करता है? फिर पेट के लिए बन-बन फिरनेवाले शिवाजी, करुण-गीत गानेवाले वाल्मीकि, और कभी नौकर की तो कभी औरत की, कभी लड़की के लिए वर की और अन्त मे श्मशान की शोध करनेवाले न्यूटन की-सी भूमिका लेकर अपनी कल्पनाओ का समाधान करता है। यह हनुमान-कूद का फल है।

मैट्रिक के एक विद्यार्थी से पूछा—"क्यों जी, तुम आगे क्या करोगे?"

"आगे क्या? आगे कालेज 'ज्वाइन' करूँगा।"

"ठीक है। कालेज मे तो जाओगे। लेकिन उसके बाद? यह सवाल तो बना ही रहता है।"

"सवाल तो बना रहता है। पर उसका अभी से विचार क्यो किया जाय? आगे देखा जायगा।"

बाद को तीसरे साल उसी विद्यार्थी से वही सवाल पूछा।

"अभीतक कोई विचार नहीं हुआ।"

"विचार हुआ नही सही, लेकिन विचार किया था क्या?"

"नहीं साहब, विचार किया ही नहीं। क्या विचार करें? कुछ सूझता ही नहीं। पर अभी डेढ वर्ष बाकी है। आगे देखा जायगा।"

'आगे देखा जायगा' ये वही शब्द हैं जो तीन वर्ष पहले कहे गये थे। पर पहले की आवाज़ मे बेफिक्री थी, और आज की आवाज में थोडी चिन्ता की झलक।

फिर डेढ वर्षपर उसी प्रश्न-कर्त्ता ने उसी विद्यार्थी से—अथवा कहो 'गृहस्थ' से वही प्रश्न पूछा। इस बार चेहरा चिन्ताक्रान्त था। आवाज़ की बेफिक्री बिल्कुल गायब थी। 'ततः किं? ततः किं? ततः किम्?' यह शंकराचार्य का पूछा हुआ सनातन सवाल अब दिमाग मे कस कर चक्कर लगाने लगा था। पर पास जवाब था नहीं।

आज की मौत कल पर ढकेलते-ढकेलते एक दिन ऐसा आ जाता है कि उस दिन मजबूरन मरना ही पडता है। यह प्रसग उनपर नहीं आता जो 'मरण के पहले ही' मर लेते है, जो अपना मरण आँखो से देखते हैं। जो मरण का 'अगाऊ' अनुभव लेते है उनका मरण टलता है और जो इससे खिंचते है, घबराते हैं उनकी छाती पर मरण लदता है। सामने खम्भा है यह बात अन्धे को उस खम्भे का छाती मे प्रत्यक्ष धक्का लगने के बाद मालूम होती है। आँखवाले को यह खम्भा पहले ही दिखाई देता है। अतः उसका धक्का उसकी छाती को नहीं लगता।

जिन्दगी की ज़िम्मेदारी कोई निरी मौत नहीं है और मौत ही कौन ऐसी बड़ी 'मौत' है? अनुभव के अभाव से यह सारा 'हौआ' है। जीवन और मरण दोनों आनन्द की वस्तु होनी चाहिए। कारण, अपने परमप्रिय पिता ने—ईश्वर ने—वह हमें दिये है। ईश्वर ने जीवन दुःखमय नहीं रचा। पर हमें ज़िंदगी बसर करना आना चाहिए। कौन पिता है जो अपने बच्चों के लिए परेशानी की ज़िन्दगी पसन्द करेगा? फिर ईश्वर तो प्रेम और करुणा का सागर ठहरा। वह अपने लाड़ले बच्चों के

लिए सुखमय जीवन का निर्माण करेगा कि परेशानी-भरा जीवन रचेगा ? कल्पना की क्या आवश्यकता है, प्रत्यक्ष ही देखिए न। हमारे लिए जो चीज़ जितनी ज़रूरी है उसके उतनी ही सुलभता से मिलने का इन्तज़ाम ईश्वर की ओर से है। पानी से हवा ज्यादा जरूरी है तो ईश्वर ने पानी से हवा को अधिक सुलभ किया है। जहाँ नाक है वहाँ हवा मौजूद है। पानी से अन्न की जरूरत कम होने की वजह से पानी प्राप्त करने की बनिस्बत अन्न प्राप्त करने मे अधिक परिश्रम पडता है। 'आत्मा' सबसे अधिक महत्त्व की वस्तु होने के कारण वह हर एक को हमेशा के लिए दे रखी गयी है। ईश्वर की यह प्रेम-पूर्ण योजना है। इसका खयाल न करके हम निकम्मे जड जवाहरात जमा करने-जितने जड बन जाये तो तकलीफ हमे होगी ही। पर यह हमारी जडता का दोष है, ईश्वर का नही।

जिन्दगी की जिम्मेदारी कोई डरावनी चीज नहीं है, आनन्द से ओतप्रोत है, बशर्ते कि ईश्वर की रची हुई जीवन की सरल योजना को ध्यान मे रखते हुए अयुक्त वासनाओ को दबाकर रखा जाये। पर जैसे वह आनन्द से भरी हुई वस्तु है वैसे ही वह शिक्षा से भी भरपूर है। यह पक्की बात समझनी चाहिए कि जिसने जिन्दगी की ज़िम्मेदारी छोडी वह सारी शिक्षा का फल गँवा बैठा। बहुतो की धारणा है कि जिन्दगी की जिम्मेदारी का खयाल अगर बच्चो मे पैदा हो जाय तो जीवन कुम्हला जायेगा। पर ज़िन्दगी की ज़िम्मेदारी का भान होने से अगर जीवन कुम्ह-लाता हो तो फिर वह जीवन रहनेलायक ही नहीं है। पर आज यह धारणा बहुतेरे शिक्षा-शास्त्रियो की है और इसका मुख्य कारण है जीवन के विषय मे दुष्ट कल्पना—जीवन को 'कलह' मानना। जीवन अगर भयानक वस्तु हो, कलह हो, तो बच्चो को उसमे दाखिल मत करो और खुद भी मत जियो। पर वह अगर जीने लायक वस्तु हो तो लडको को उसमे जरूर दाखिल करो। बिना उसके उन्हे शिक्षा नही मिलने की। भग-

वद्‌गीता जैसे कुरुक्षेत्र मे कही गयी वैसे शिक्षा जीवन-क्षेत्र मे देनी चाहिए —दी जा सकती है। 'दी जा सकती है', यह भी भाषा ठीक नहीं बनती। वहीं वह मिल सकती है।

अर्जुन के सामने प्रत्यक्ष कर्तव्य करते हुए सवाल पैदा हुआ। उसका उत्तर देने के लिए भगवद्‌गीता का निर्माण हुआ। इसी का नाम शिक्षा है। बच्चो को खेत मे काम करने दो। वहाँ कोई सवाल पैदा हो तो उसका उत्तर देने के लिए सृष्टि-शास्त्र अथवा पदार्थ-विज्ञान की या दूसरी जिस चीज की जरूरत हो उसकी वाक्फियत दो। यह सच्ची शिक्षा होगी। बच्चो को रसोई बनाने दो। उसमे जहाँ जरूरत हो रसायन-शास्त्र सिखाओ। पर असली बात यह है कि उनको 'जीवन जीने दो'। व्यवहार मे काम करनेवाले आदमी को भी शिक्षा मिलती ही रहती है। वैसे ही छोटे बच्चों को भी मिलेगी। भेद इतना ही होगा कि बच्चों के आसपास जरूरत के अनुसार मार्ग-दर्शन करानेवाले मनुष्य मौजूद होगे। वह आदमी भी 'सिखानेवाले' बनकर 'नियुक्त' नहीं होंगे। वह भी 'जीवन जीनेवाले' होंगे, जैसे व्यवहार में आदमी जीवन जीते हैं। अन्तर इतना ही है कि इन 'शिक्षक' कहलानेवालो का जीवन विचारमय होगा, उसमें के विचार मौके पर बच्चे को समझाकर बताने की योग्यता उनमें होगी। पर 'शिक्षक' नाम के किसी स्वतन्त्र धन्धे की जरूरत नहीं है, न 'विद्यार्थी' नाम के मनुष्य-कोटि से बाहर के किसी प्राणी की। और 'क्या करते हो' पूछने पर 'पढता हूँ' या 'पढ़ाता हूँ' ऐसे जवाब की जरूरत नहीं है। 'खेती करता हूँ' अथवा 'बुनता हूँ' ऐसी शुद्ध पेशेवर की-सी भाषा बोलो। पर जीवन के भीतर मे उत्तर आना चाहिए। इसके लिए उदाहरण विद्यार्थी राम-लक्ष्मण और गुरु विश्वामित्र का लेना चाहिए। विश्वामित्र यज्ञ करते थे। उसकी रक्षा के लिए उन्होंने दशरथ से लड़कों की याचना की। उसी काम के लिए दशरथ ने लड़कों को भेजा। लड़कों

मे भी यह जिम्मेदारी की भावना थी कि हम यज्ञ-रक्षण के 'काम' के लिए जाते है। उसमे उन्हे अपूर्व शिक्षा मिली। पर यह बताना हो कि राम-लक्ष्मण ने क्या किया तो कहना होगा कि 'यज्ञरक्षा की'। 'शिक्षा प्राप्त की' नहीं कहा जायेगा। पर शिक्षा उन्हे मिली, जो बरबस मिलनी थी।

शिक्षा कर्त्तव्य कर्म का आनुषंगिक फल है। जो कोई कर्त्तव्य करता है उसे जाने-अनजाने वह मिलती ही है। लड़को को भी वह उसी तरह प्राप्त करनी चाहिए। औरो को वह ठोकर खा-खाकर मिलती है। छोटे लडको मे आज उतनी शक्ति नहीं है, इसलिए उनके आसपास ऐसा वातावरण रखना चाहिए कि बहुत ठोकरे न लगने पावें, और धीरे-धीरे उनके स्वावलम्बी बनने की अपेक्षा और योजना होनी चाहिए। शिक्षण फल है। और 'मा फलेषु कदाचन' यह मर्यादा इस फल के लिए भी लागू है। शिक्षा के लिए कोई कर्म करना सकाम हुआ—और उसमे भी 'इदमद्य मया लब्धम्',—आज मैने यह पाया, 'इदं प्राप्स्ये'—कल वह पाऊँगा, इत्यादि वासनाएँ आती ही है। इसलिए इस 'शिक्षा-मोह' से छूटना चाहिए। इस मोह से जो छूटा उसे सर्वोत्तम शिक्षा मिली समझनी चाहिए। माँ बीमार है, उसकी सेवा करने में मुझे खूब शिक्षा मिलेगी। पर इस शिक्षा के लोभ से मुझे माता की सेवा नही करनी है। वह तो मेरा पवित्र कर्त्तव्य है, इस भावना से मुझे माता की सेवा करनी चाहिए। अथवा माता बीमार है और उसकी सेवा करने से मेरी दूसरी चीज—जिसे मैं 'शिक्षा' समझता हूँ वह—जाती है तो इस शिक्षा के जाने के डर से मुझे माता की सेवा से बाज नही आना चाहिए।

प्राथमिक महत्त्व के जीवनोपयोगी परिश्रम को शिक्षा में स्थान मिलना चाहिए, इसे स्वीकार करते हुए कुछ शिक्षा-शास्त्री जरा और आगे बढकर कहते है कि यह परिश्रम शिक्षा की दृष्टि से ही दाखिल करना चाहिए;

पेट भरने की दृष्टि से नहीं। आज 'पेट भरने का' जो विकृत अर्थ प्रचलित है उससे घबराकर यह लोग ऐसा कहते है और उस हदतक वह ठीक है। पर मनुष्य को 'पेट' देने में ईश्वर का हेतु है। ईमानदारी से 'पेट भरना' अगर मनुष्य साध ले तो समाज के बहुतेरे दुःख और पातकों का पता न रह जाये। इसीसे मनु ने 'योऽर्थशुचिः सहि शुचिः'—जो आर्थिक दृष्टि से पवित्र है वही पवित्र है, यह यथार्थ उद्गार प्रकट किये हैं। सर्वेषाम-विरोधेन' कैसे जियें, इस शिक्षा मे सारी शिक्षा समा जाती है। अविरोध-वृत्ति से शरीर-यात्रा करना मनुष्य का प्रथम कर्त्तव्य है। यह कर्तव्य करने से ही उसकी आध्यात्मिक उन्नति होगी। इसीसे शरीर-यात्रा के लिए उपयुक्त परिश्रम करने को ही शास्त्रकारो ने 'यज्ञ' नाम दिया है। अतः मैं शरीर-निर्वाह के लिए परिश्रम करता हूँ, यह भावना उचित है। 'शरीर-यात्रा' से मतलब साढ़े तीन हाथ के शरीर की यात्रा से नहीं है। समाज-शरीर की यात्रा, यह उदार अर्थ मनमें बैठाना चाहिए, मेरी शरीर-यात्रा मानो समाज की सेवा और ईश्वर की पूजा, इतना समीकरण दृढ होना चाहिए। और इस ईश्वर-सेवा में देह खपाना मेरा कर्त्तव्य है और वह मुझे करना चाहिए, यह ज्ञान हर एक को होना चाहिए। इसलिए वह छोटे बच्चों को भी होना चाहिए। इसके लिए उनकी ताकत भर उन्हें जीवन में भाग लेने का मोका देना चाहिए, और जीवन को मुख्य केन्द्र बनाकर उसके आसपास आवश्यकतानुसार सारी शिक्षा को सजाना चाहिए।

इससे जीवन के दो खण्ड न होंगे। जीवन की जिम्मेदारी अचानक आ पड़ने से उत्पन्न होनेवाली अड़चन पैदा न होगी। अनजाने शिक्षा मिलती रहेगी, पर 'शिक्षा का मोह' नहीं चिपकेगा और निष्काम कर्म की ओर प्रवृत्ति होगी।

: १४ :

# कोरा शिक्षण

एक देशसेवाभिलाषी युवक से किसी ने पूछा—"कहिए, अपनी समझ मे आप क्या काम अच्छा कर सकते है ?"

उसने उत्तर दिया, "मेरा खयाल है, मै सिर्फ शिक्षण का काम कर सकता हूँ और उसीका शौक है।"

"ठीक है। अक्सर आदमी को जो आता है, मजबूरन उसका उसे शौक होता ही है। पर यह कहिए कि आप दूसरा कोई काम कर सकेंगे या नही ?"

"जी नहीं। दूसरा कोई काम नहीं करना आयेगा। सिर्फ सिखा सकता हूँ। और विश्वास है कि अच्छा सिखा सकता हूँ।"

"हाँ, हाँ, अच्छा सिखाने मे क्या शक है, पर अच्छा क्या सिखा सकते है ? कातना, धुनना, बुनना अच्छा सिखा सकेंगे ?"

"नहीं, वह नही सिखा सकता।"

"तब, सिलाई ? रँगाई ? बढईगिरी ?"

"न, यह सब कुछ नही।"

"रसोई बनाना, पीसना वगैरह घरेलू काम सिखा सकेंगे ?"

"नही, काम के नाम से तो मैंने कुछ किया ही नहीं, मैं सिर्फ शिक्षण का ··· · ······ ··"

"अरे, जो पूछा जाता है उसीमे 'नहीं', 'नही' और कहे जाते हैं 'सिर्फ' शिक्षण का काम कर सकता हूँ। इसके मानी क्या है ? बागवानी का काम सिखा सकियेगा ?"

देशसेवाभिलाषी ने ज़रा चिढकर कहा, "यह क्या पूछ रहे हैं? मैंने शुरू में ही तो कह दिया, मुझे दूसरा कोई काम करना नहीं आता। मैं साहित्य पढ़ा सकता हूँ।"

प्रश्नकर्त्ता ने जरा मज़ाक से कहा, "ठीक कहा। अबकी आपकी बात समझ मे आयी! आप 'रामचरितमानस' जैसी पुस्तक लिखना सिखा सकते है क्या?"

अब तो देशसेवाभिलाषी महाशय का पारा गरम हो उठा और मुँह से कुछ ऊटपटांग निकलने को ही था कि प्रश्नकर्त्ता बीच मे ही बोल उठा—"शांति, क्षमा, तितिक्षा रखना सिखा सकेंगे?"

अब तो हद हो गयी। आग में जैसे मिट्टी का तेल डाल दिया हो। यह संवाद खूब ज़ोर से भभकता, लेकिन प्रश्नकर्त्ता ने तुरत उसे पानी डालकर बुझा दिया—"मैं आपकी बात समझा। आप लिखना-पढ़ना सिखा सकेंगे और इसका भी जीवन मे थोड़ा-सा उपयोग है; बिल्कुल न हो ऐसा नहीं है। खैर, आप बुनाई सीखने को तैयार हैं?"

"अब कोई नयी चीज़ सीखने का हौसला नहीं है और तिसपर बुनाई का काम तो मुझे आने का ही नहीं, क्योंकि आजतक हाथ को ऐसी कोई आदत ही नहीं।"

"माना, सीखने में कुछ ज्यादा वक्त लगेगा, लेकिन न आने की क्या बात है?"

"मैं तो समझता हूँ, नहीं आयेगा। पर मान लीजिए बड़ी मेहनत से आया भी तो मुझे इसमें बड़ा झंझट मालूम होता है; इसलिए मुझसे यह नहीं होगा यही समझिए।"

"ठीक, जैसे लिखना सिखाने को तैयार हैं वैसे खुद लिखने का काम कर सकते हैं?"

"हाँ, ज़रूर कर सकता हूँ। लेकिन सिर्फ बैठे-बैठे लिखते रहने का

काम है झझटी; फिर भी उसके करने मे कोई आपत्ति नहीं है।" यह बात-चीत यही पूरी हो गयी। नतीजा इसका क्या हुआ यह जानने की हमे जरूरत नहीं।

शिक्षको की मनोवृत्ति समझने के लिए यह बातचीत काफी है। शिक्षक यानी—

किसी तरह को भी जीवनोपयोगी क्रियाशीलता से शून्य ;

कोई नयी कामलायक चीज सीखने मे स्वभावतः जो असमर्थ हो गया है।

क्रियाशीलता से हमेशा के लिए उक्ताया हुआ ;

'कोरे शिक्षण' का घमण्ड रखनेवाला ;

'कोरे शिक्षण' का मतलब है जीवन से तोडकर विलगाया हुआ मुर्दार शिक्षण और शिक्षक के मानी 'मृत-जीवी' मनुष्य।

'मृत-जीवी' को ही कोई-कोई बुद्धि-जीवी कहते हैं। पर यह है वाणी का व्यभिचार। बुद्धि-जीवी कौन है? कोई गौतम बुद्ध, कोई सुकरात, शकराचार्य अथवा ज्ञानेश्वर बुद्धि-जीवन की ज्योति जगाकर दिखाते हैं। 'गीता' मे बुद्धि-ग्राह्य जीवन का अर्थ अतीन्द्रिय जीवन बतलाया है। जो इन्द्रियो का गुलाम है, जो देहासक्ति का मारा हुआ है वह बुद्धि-जीवी नहीं है। बुद्धि का पति आत्मा है। उसे छोड़कर देहपरायण हो जानेवाली बुद्धि व्यभिचारिणी बुद्धि है। ऐसी व्यभिचारिणी बुद्धि का जीवन ही मरण है। और ऐसे जीवन-धारी मृत-जीवी कहा जायेगा। सिर्फ शिक्षण पर जीनेवाले जीव इस विशेष अर्थ में मृतजीवी होते हैं। इन सिर्फ शिक्षण पर जीनेवालों को मनु ने 'मृतकाध्यापक' उर्फ 'वेतन-भोगी शिक्षक' नाम देकर श्राद्ध के काम में इनका निषेध किया है। ठीक ही है। श्राद्ध में तो मृत पूर्वजों की स्मृति को जिन्दा करना रहता है और जिन्होने प्रत्यक्ष जीवन को मृत करने में कमाल किया है उनकी इस काम में क्या जरूरत?

शिक्षकों को पहले 'आचार्य' कहा जाता था। आचार्य अर्थात् आचारवान्। स्वयं आदर्श जीवन का आचरण करते हुए राष्ट्र से उसका आचरण करानेवाला आचार्य है। ऐसे आचार्यों के पुरुषार्थ से ही राष्ट्रों का निर्माण हुआ है। आज हिन्दुस्तान की नयी तह बैठानी है। राष्ट्र-निर्माण का काम आज हमारे सामने है। आचारवान् शिक्षकों के बिना वह सम्भव नहीं है।

तभी तो राष्ट्रीय शिक्षण का प्रश्न सबसे महत्त्वपूर्ण है। उसकी व्याख्या और व्याप्ति हमें अच्छी तरह समझ लेनी चाहिए। राष्ट्र का सुशिक्षित वर्ग निरग्नि और निष्क्रिय होता जा रहा है। इसका उपाय राष्ट्रीय शिक्षण की आग सुलगाना ही है।

पर वह अग्नि होनी चाहिए। अग्नि की दो शक्तियाँ मानी गयी हैं। एक 'स्वाहा' और दूसरी 'स्वधा'। ये दोनों शक्तियाँ जहाँ हैं वहाँ अग्नि है। 'स्वाहा' के मानी हैं आत्माहुति देने की, आत्मत्याग की शक्ति और 'स्वधा' के मानी हैं आत्मधारण की शक्ति। ये दोनों शक्तियाँ राष्ट्र-शिक्षण में जाग्रत होनी चाहिएँ। इन शक्तियों के होने पर ही वह राष्ट्रीय शिक्षण कहलायेगा। बाकी सब 'ठन-ठन गोपाल' है, कोरा शिक्षण है। ऊपर से दिखाई देता है कि अबतक हमारे राष्ट्रीय शिक्षकों ने बड़ा आत्मत्याग किया है। पर वह उतना सही नहीं है। साधारण स्वार्थ-त्याग अथवा मतलबी त्याग के मानी आत्मत्याग नहीं है। उसकी कसौटी है। आत्मत्याग की शक्ति के साथ-साथ आत्मधारण की शक्ति न हुई तो त्याग कोई काहे का करेगा? जो आत्मा अपने को खड़ा ही नहीं रख सकता वह कूदेगा कैसे? मतलब, आत्मत्याग की शक्ति में आत्मधारण पहले से शामिल ही है। वह आत्मधारण की शक्ति—'स्वधा' राष्ट्रीय शिक्षकों ने अभीतक भी सिद्ध नहीं की है। इसलिए आत्मत्याग का जो आभास-सा है वह आभास-भर ही है।

पहले स्वधा होगी, उसके बाद स्वाहा। राष्ट्रीय शिक्षण की अर्थात्

राष्ट्रीय शिक्षको को अब स्वधा-सम्पादन की तैयारी करनी चाहिए।

शिक्षको को 'कोरे शिक्षण' की भ्रामक कल्पना छोडकर स्वतन्त्र जीवन की जिम्मेदारी—जैसी किसानो पर होती है वैसी—अपने ऊपर लेनी चाहिए और विद्यार्थियो को भी उसीमे दायित्वपूर्ण भाग देकर उनके चारो ओर शिक्षण की रचना करनी चाहिए, अथवा अपने-आप होने देनी चाहिए। 'गुरो. कर्मातिशेषेण' इस वाक्य का अर्थ है 'गुरु के काम पूरे करके वेदाभ्यास करना' यही ठीक है। नही तो गुरु की व्यक्तिगत सेवा इतना ही अगर 'गुरोः कर्म' का अर्थ ले तो गुरु की सेवा आखिर कितनी होगी ? और उसके लिए कितने लड़को को कितना काम करने को रहेगा। इसलिए 'गुरोः कर्म' करने के मानी हैं गुरु के जीवन मे ज़िम्मेदारी से हिस्सा लेना। वैसा दायित्वपूर्ण भाग लेकर उसमे जो शका वगैरह पैदा हो उन्हे गुरु से पूछे और गुरु को भी चाहिए कि अपने जीवन की ज़िम्मेदारी निबाहते हुए और उसीका एक अग समझकर उसका यथाशक्ति उत्तर देता जाय। यह शिक्षण का स्वरूप है। इसीमे थोड़ा स्वतन्त्र समय प्रार्थना-स्वरूप वेदाभ्यास के लिए रखना चाहिए। प्रत्येक कर्म ईश्वर की उपासना के लिए ही होने पर भी जैसे सुबह-शाम थोडा समय उपासना के लिए देना पडता है, वही न्याय वेदाभ्यास अथवा शिक्षण के लिए लागू करना चाहिए। मतलब, जीवन की जिम्मेदारी के काम ही दिन के मुख्य भाग मे करने चाहिए और उन सभीको शिक्षण का ही काम समझना चाहिए। साथ ही, रोज कुछ वक्त 'शिक्षण के निमित्त' मानकर भी देना चाहिए।

राष्ट्रीय जीवन कैसा होना चाहिए, इसका आदर्श अपने जीवन मे उतारना राष्ट्रीय शिक्षक का कर्त्तव्य है। यह कर्त्तव्य करते रहने से उसके जीवन से अपने-आप उसके आसपास शिक्षा की किरणे फैलेगी और उन किरणो के प्रकाश से आसपास के वातावरण का काम अपने आप हो

जायगा। इस प्रकार का शिक्षक स्वतः शिक्षण-केन्द्र है और उसके समीप रहना ही शिक्षा पाना है।

मनुष्य को पवित्र जीवन बिताने की फिक्र करनी चाहिए। शिक्षण की फिक्र करने को वह जीवन ही समर्थ है; उसके लिए 'कोरे शिक्षण' की हवस रखने की ज़रूरत नहीं।

: १५ :

# भिक्षा

मनुष्य की जीविका के तीन प्रकार होते है—

(१) भिक्षा, (२) पेशा और (३) चोरी।

भिक्षा, अर्थात् समाज की अधिक-से-अधिक सेवा करके समाज से सिर्फ शरीरधारण-भर को कम-से-कम लेना, और वह भी हारे दर्जे और उपकृत भावना से।

पेशा, अर्थात् समाज की विशिष्ट सेवा करके उसका उचित बदला माँग लेना।

चोरी, अर्थात् समाज की कम-से-कम सेवा करके या सेवा करने का नाटक करके या बिल्कुल सेवा किये बिना और कभी-कभी तो प्रत्यक्ष नुकसान करके भी समाज से ज़्यादा-से-ज्यादा भोग लेना।

प्रत्यक्ष चोर, लुटेरे, खूनी और इन्ही-सरीखे वे 'इन्तजामकार' पुलिस, सैनिक हाकिम वगैरह सरकारी नौकर; इन्तजाम के बाहर के वकील, वैद्य, शिक्षक, धर्मोपदेशक वगैरह उच्च उद्योगी और अव्यापारेषु-व्यापार करनेवाले—ये सब तीसरे वर्ग मे आते है।

भूमि पर मशक्कत करनेवाले किसान और जीवन की प्राथमिक आवश्यकताएँ पूरी करनेवाले मजदूर, ये दूसरे वर्ग मे जाने के अभिलाषी है, जानेवाले नही। कारण, उनको उचित पारिश्रमिक पाने की इच्छा होते हुए भी तीसरे वर्ग की करतूत के कारण आज उनमे से बहुतो को उचित पारिश्रमिक नहीं मिलता और वे जबरन पहले वर्ग मे ढकेले जारहे है।

पर जो जबरन पहले वर्ग मे पहुँचाये जाते है वे निस्सदेह तीसरे वर्ग में दाखिल हो जाते हैं।

पहले वर्ग मे दाखिल हो सकनेवाले बहुत ही थोड़े, सच्ची लगन के साधु पुरुष हैं। बहुत ही थोडे है, पर है; और उन्हींके बल पर दुनिया टिकी है। वे थोड़े हैं पर उनका बल अद्भुत है।

"भिक्षावृत्ति लोप हो रही है, उसका पुनरुद्धार होना चाहिए।" जब समर्थ यह कहते हैं तो उनका उद्देश्य इसी पहले वर्ग को बढ़ाना है।

इसीको गीता मे 'यज्ञ-शिष्ट' अमृत खाना कहा है। और गीता विश्वास दिलाती है कि यह अमृत खानेवाला पुरुष मुक्त हो जाता है।

आज हिन्दुस्तान मे बावन लाख 'भीख माँगनेवाले' हैं। समर्थ के समय में भी बहुत 'भिखमंगे' थे, फिर भी भिक्षा-वृत्ति का जीर्णोद्धार करने की ज़रूरत समर्थ को क्यो जान पड़ी?

इसका जवाब भिक्षा की कल्पना में है। बावन लाख की भिक्षा का जो अर्थ है वह तो चोरी का ही एक प्रकार है।

भिक्षा का मतलब है अधिक-से-अधिक परिश्रम और कम-से-कम लेना। और इतना भी, बिल्कुल न लेने पर शरीरनिर्वाह नहीं होता इसलिए उतने-भर के लिए लेना पडता है। पर हक मानकर नहीं। समाज का मुझपर यह उपकार है, इस भावना से। भिक्षा में परावलम्बन नहीं है, ईश्वरावलम्बन है; समाज की सद्भावना पर श्रद्धा है; यथालाभ संतोष है; कर्त्तव्यपरायणता है; फलनिरपेक्ष वृत्ति का प्रयत्न है।

लोक-सेवक का शरीर-रक्षण एक सामाजिक कार्य है। खादी-प्रचार के सामाजिक काम के लिए यदि किसीको कोई पूंजी दी जाय तो उस पूँजी को वह उचित रूप से, हिसाब रखकर उस काम में लगाता है। मैं लोक-सेवक हूँ तो मेरा शरीर-धारण-कार्य भी खादी के काम जैसा ही समाजिक कार्य है, और उसके लिए मुझे इतना खर्च, आवश्यकतानुसार,

समाज देता है। उस रकम का उपयोग मुझे उसी काम मे करना चाहिए, उचित रूप से करना चाहिए, उसका हिसाब रखना चाहिए, और वह हिसाब लोगो की जांच के लिए रखना चाहिए। अर्थात् सब तरह से एक पंच जैसे व्यवस्था करेगा वैसे 'निर्मम' भावना से मुझे अपने शरीर की व्यवस्था करनी चाहिए। यह भिक्षावृत्ति है।

कुछ सेवको को कहते सुना जाता है—अपने पैसे को हम चाहे जैसे खर्च करें, सामाजिक पैसे का हिसाब ठीक रक्खेगे; लोगो को दिखायेंगे, उनकी आलोचना सुनेगे, उन्हे संतोष दिलायेंगे, नहीं तो क्षमा मॉगेंगे। पर अपने पैसे का हिसाब ठीक रखने को हम मजबूर नहीं हैं, और दूसरों को दिखाने की तो कोई बात ही नहीं। यदि सचाई से समाजसेवा करने वाला कोई आदमी यह कहे तो उसकी सेवा 'पेशा' बन गयी। पेशा ईमानदार सही, पर है 'पेशा।' भिक्षावृत्ति नहीं।

भिक्षा कहती है—'तेरा' पैसा कैसा? जैसे खादी के काम के लिए खादी का ज्ञाता मानकर तुझे पैसा सौंपा गया उसी तरह तेरे शरीर के काम के लिए, तुझे उसका ज्ञाता समझकर, पैसा दिया गया। खादी के लिए दिया हुआ पैसा जब तेरा नहीं है तब तेरे शरीर के लिए दिया हुआ पैसा तेरा कैसे हुआ? दोनो काम सामाजिक ही हैं।

एक खादी-प्रचारक से पूछा गया, "तुम्हे कितने की जरूरत है?"

"तीस रुपये महीने की।"

"तुम तो अकेले हो, फिर इतने की जरूरत क्यो है?"

"दो-तीन गरीब विद्यार्थियों को मदद देता हूँ।"

"हम यह मान लेते है कि गरीब विद्यार्थियो को इस तरह मदद देना अनुचित नहीं है। पर मान लो कि खादी के काम के लिए तुम्हे पूँजी दी गयी तो उसमे से राष्ट्रीय शिक्षण के काम मे लगाओगे क्या?"

"नहीं।"

"तब तुम्हारे शरीर का पोषण, जो एक सामाजिक काम है, उसके लिए तुम्हें दी गयी रकम में से गरीब विद्यार्थियो को मदद देने मे, जो दूसरा सामाजिक काम है, खर्च करने का क्या मतलब?"

यह इस भिक्षा-वृत्ति का महत्त्वपूर्ण दृष्टिबिन्दु है। भिक्षा-वृत्तिवाले मनुष्य को दान का अधिकार नहीं है। दान हो या भोग 'मैं' ही दोनो में कर्त्ता है। और भिक्षा में 'मैं' की ही गुंजाइश नहीं है। इसीसे दोनों का खात्मा हो गया। न भोग मे फँसो, न त्याग मे पडो—यह भिक्षावृत्ति का सूत्र है। भिक्षावृत्ति के मानी है 'घर बडा करना,' बडी जिम्मेदारी सिर पर लेना। भिक्षा गैरजिम्मेदार नहीं है।

भिक्षा मॉगने के मानी है 'मॉगना छोड़ देना।' बाइबिल में कहा है, 'मॉगो तो मिल जायेगा।' उसका मतलब है भगवान् से मॉगो तो मिलेगा। पर समाज से? 'मॉगो मत, मिलेगा।'

'भिक्षा मॉगना' ये शब्द विसंवादी हैं—मेल नहीं खाते। कारण, भिक्षा के माने ही है न मॉगना।

भिक्षा माँगना ये शब्द पुनरुक्त हैं। क्योंकि भिक्षा ही स्वतःसिद्ध माँगना है। भिक्षा माँगनी नहीं पडती। कर्त्तव्य की थैली में टके धरे हुए ही हैं। [ १२ : ७ : ४०

: १६ :

# गाँवों का काम

असहयोग-आन्दोलन के समय से गॉवो की ओर लोगो का ध्यान खिंचा है। गॉवो का महत्त्व समझ में आने लगा है। कितने ही सेवक गॉवो मे काम भी करने लगे है, और कुछ को उसमे कामयाबी भी हुई है। पर बहुतो को सफलता नही मिली है।

इसके पहले सुशिक्षितो की दृष्टि गॉवो की ओर गयी ही न थी। पहले तो नजर परायो की ओर थी। जैसे, इग्लैण्ड की जनता को अनुकूल करना चाहिए, सरकार को परिस्थिति समझानी चाहिए, आदि। बाद को निगाह अपनो की ओर फिरी। पर शहरो की ओर, सुशिक्षितो की ओर। 'सुशिक्षितो मे राष्ट्रीय भावना पैदा करनी चाहिए' की बुनियाद पर सारा आन्दोलन चलता था। असहयोग के जमाने मे गॉवो की ओर नजर गयी। आगे बढे तो रचनात्मक कार्यक्रम के आन्दोलन मे गॉवो मे प्रवेश करने की, ग्रामवासी जनता की सेवा करने की प्रत्यक्ष प्रेरणा हुई। और जो थोडा-बहुत नतीजा सामने है वह इसी प्रेरणा का फल है। इतने वर्षों के लम्बे अनुभव के बाद हमे सूझा कि 'तेरा साईं तेरे पास, तू क्यो भटके संसार मे ?' फिर भी काम की शुरूआतही होने के कारण बहुत से स्थानो मे गॉव का काम निष्फल हुआ।

यह कोई नयी बात नहीं है। शुरू-शुरू मे ऐसा होता ही है। निराशा की कोई वजह नही, न निराश होने की स्थिति ही है। कारण, कुछ स्थानो मे गॉवो के प्रयोग सफल भी हुए है। इसके सिवा जो प्रयोग अस-

फल प्रतीत होते हैं वे भी प्रतीत-भर होते हैं, दरअसल असफल नहीं हुए है। पत्थर तोड़ने में पहली चोट बेकार गयी-सी जान पड़ती है। पर उसका नतीजा तो होता ही है। इस मिसाल में फोड़ा जानेवाले पत्थर गाँव की जनता नहीं बल्कि हमारे सुशिक्षितों का हृदय है।

अब हमारे मन में गाँवों में जाने की बात तो आने लगी है, लेकिन हम गाँवों में अपने शहरी ठाठ-बाट के साथ जाना चाहते हैं, इससे हमारा काम जमता नहीं। गाँवों में ग्रामीण होकर जाना चाहिए। यही हमारी असफलता का मुख्य कारण है।

गाँव में गया हुआ सुशिक्षित मनुष्य आज भी ग्रामीण तो नहीं ही बन पाया। वहाँ वह 'परोपकार' के जोम में जाता है। उसे गाँववालों से खुद कुछ सीखना है यह वह भूल जाता है।

उसे लगता है 'अरे, ये बेचारे अज्ञान में पड़े दिन बिता रहे हैं।' अपना घोर अज्ञान उसे नहीं दिखाई देता, और खुद उसे क्या करना चाहिए इसे बिसारकर वह लोगों से काम लेने के फेर में पड़ जाता है। इसकी वजह से वह ग्राम-जीवन से बिल्कुल अलग सा हो जाता है।

(१) अपनी सुशिक्षितपन की आदतें छोड़कर हमें गाँव में जाना चाहिए।

(२) गाँववालों को शिक्षा देने की वृत्ति लेकर नहीं जाना चाहिए।

(३) खुद भी काम में लगना चाहिए।

ये तीन महत्त्वपूर्ण बातें हमें ध्यान में रखनी चाहिए।

अकसर ऐसा देखा जाता है कि कोई व्यक्ति किसी गाँव में जा बैठता है और किसी एक काम को, जिसे—गाँव की मदद के बिना—वह कर सकता था, सारे गाँवभर में हलचल मचाकर भी नहीं कर पाता। अपने काम का उसे पूरा हिसाब—क्षण-क्षण का—रखना चाहिए। गाँव के आदमियों की निगाह में उद्योगी आदमी की इज्जत

होती है। जो सुशिक्षित आदमी गाँव मे जाकर किसीको कुछ सिखाने का खयाल छोड़कर रात-दिन काम मे जुता रहेगा और अपने चरित्र की चौकसी करता रहेगा वह अपने-आप गाँव के लिए उपयोगी बन जायगा, और आकाश मे जैसे तारे चन्द्रमा के चारो ओर इकट्ठे रहते है वैसे ही लोग उसके चारो ओर जमा हो जायँगे। हिन्दुस्तान की ग्रामवासी जनता कृतज्ञ है, गुण परखने की शक्ति उसमे भरपूर है।

ग्राम-सगठन का काम चरित्रबल के अभाव मे सम्भव नहीं है। और गाँव की जनता के चारित्र्य का बटखरा 'प्राथमिक' सद्गुणो पर अवलंबित है, और यही असली बटखरा है। प्राथमिक सद्गुणो से मतलब है नीति के मूलभूत सद्गुण। उदाहरणार्थ, आलस्य न होना, निर्भयता, प्रेम, इत्यादि। दिखाऊ उपार्जित गुण वक्तृत्व, विद्वत्ता वगैरह गाँवो के लिए बहुत उपयोगी नहीं होते। गाँव मे काम करनेवाले मे भक्ति की लगन होनी चाहिए, भाव होना चाहिए। यह प्राथमिक सद्गुणो का राजा है।

पर अपने लोगो की पवित्र भावना मे अभी हम रमे ही नही। यह हमारी निष्फलता का बहुत ही बडा कारण है। गाँव के लोगो के वहम, अधविश्वास हममे न होने चाहिए। लेकिन उनमे जो कीमती भावनाएँ है वे तो हममे होनी ही चाहिए। पर वे नही हैं। भजन से हम भागते हैं। ईश्वर के नामोच्चारण से हमारे हृदय मे भावना की बाढ आनी चाहिए पर वह नही आती। ईश्वर, धर्म, सन्तो के बारे मे पूरी कल्पना न रखनेवाले गँवारो मे जो भक्ति-भाव होता है वह उनके सम्बन्ध मे वास्तविक और यथार्थ ज्ञान रखनेवालो मे उनसे सौ गुना ज़्यादा होना चाहिए। पर हमे ईश्वर अथवा साधु-सन्तो के सम्बन्ध मे बिल्कुल ही ज्ञान नहीं होता। इतना ही नहीं, भान भी नही होता, अलबत्ता, विपरीत ज्ञान भरपूर होता है। इस वजह से जनता के हृदय से हमारा हृदय मिल नहीं सकता। अस्पृश्यता-सरीखी जो विपरीत भावनाएँ धर्म के नाम से जनता

